देहावयवसाफल्यम्—

ते नाम होन्ति कण्णा, जे जिणवरसासणम्मि सुइपुण्णा । अन्ने विदूसगस्स व, दारुमया चेव निम्मविया ॥ १९ ॥
तं चेव उत्तिमङ्गं, जं घुम्मइ वण्णणाइसामन्ने । अन्नं पुण गुणरहियं, नालियरकरङ्कयं चेव ॥ २० ॥
जिणदरिसणुज्जया वि हु, जे नयणा ते हवन्ति सुपसत्था । मिच्छत्तमइलिया पुण, चित्तयरेणं व निम्मविया ॥ २१ ॥
जिणवरकहाणुरत्ता, दन्ता ते होन्ति कन्तिसंजुत्ता । सेसा सिलेसकज्जे, जाया वि हु वयणबन्धम्मि ॥ २२ ॥
किं नासियाएँ कीरइ, बहुविहससुगन्धगन्धलुद्धाए ? । सुसुयत्थगन्धगन्धं, जा न वि जाणेइ लोगम्मि ॥ २३ ॥
जे च्चिय समउल्लावं, भणन्ति ते उत्तमा इहं ओट्ठा । अन्ने सुत्तजलूगा-पट्ठीसंवुक्कसमसरिसा ॥ २४ ॥
जा जाणइ समयरसं, सा जीहा सुन्दरा हवेइ लोए । दुवयणतिक्खधारा, सेसा छुरिय व नवघडिया ॥ २५ ॥
तं पि य हवइ पहाणं, मुहकमलं जं गुणेसु तत्तिल्लं । अन्नं बिलं व भण्णइ, भरियं चिय दन्तकीडाणं ॥ २६ ॥
जो पढइ सुणइ पुरिसो, सामण्णे उज्जमेइ सत्तीए । सो उत्तमो हु लोए, अन्नो पुण सिप्पियकओ व ॥ २७ ॥
सवायरेण एवं, पुरिसेणं उज्झिऊण मूढत्तं । होयव्वं नयमइणा, जिणसासणभत्तिजुत्तेणं ॥ २८ ॥
अह पउमचरियतुङ्गं, वीरमहागयवरेण निम्मविए । मग्गे परंपराए, अज्जवि कइकुञ्जराण गमो ॥ २९ ॥
तह कइवरगयमयगन्धलोलुओ महुयरो व मग्गेणं । पयदाणविन्दुदिट्ठी, अहमवि तेणं चिय पयट्टो ॥ ३० ॥
सुत्ताणुसारसरसं, रइयं गाहाहि पायडफुडत्थं । विमलेण पउमचरियं, संखेवेणं निसामेह ॥ ३१ ॥

---

सूर्य एवं ग्रहमण्डल हैं तबतक स्थिर रहता है। (१७) इसलिए अपने आत्मस्वरूपको जाननेवाले मनुष्यको चाहिए कि वह अवश्य ही बड़े-बड़े महापुरुषोंके संकीर्तनका उत्साह अपने हृदयमें धारण करे। (१८)

शरीरके विभिन्न अंगोंकी सार्थकता—

वे ही कान कान कहे जाने योग्य हैं जो जिनवरके उपदेशसे पूर्ण हैं; दूसरे तो लकड़ीके बनाये हुए विदूषकके कान जैसे निरर्थक हैं। (१९) वही मस्तक-मस्तक है जो श्रामण्य अर्थात् मुनिधर्मका उपदेश सुनकर अहोभावसे धुनता हो; दूसरा तो गर्भरहित नारियलके छिलकेके समान गुणरहित है। (२०) जिनेश्वरदेवके दर्शनके लिए जो आँखें उत्सुक रहती हैं वे ही वस्तुतः सुन्दर एवं प्रशंसनीय आँखें हैं, बाकी जो आँखें मिथ्यात्वसे मैली हैं वे तो मानो किसी चित्रकारके द्वारा बनाई गई हैं; अर्थात् वे सची नहीं, किन्तु झूठी हैं। (२१) जो दाँत जिनवरकी कथामें अनुरक्त हैं वे ही दाँत कान्तियुक्त हैं; दूसरे तो मुँहके चौगठे में जड़नेके लिए ही मानो बनाये गये हैं। (२२) यदि इस लोकमें सुशास्त्रोंके अर्थमें रही हुई सुगन्धको न पहचान सके तो अनेकविध सुरभित पदार्थोंकी सुगन्धकी गन्धमें लुब्ध नासिकाका क्या उपयोग है ? (२३) यहाँ पर वे ही होठ उत्तम हैं जो समभावपूर्वक उद्गार निकालते हैं; दूसरे तो सोई हुई जौंककी पीठके समान हैं। (२४) जो शास्त्र-रसका आस्वाद लेती है वही जीभ इस जगत्में सुन्दर है; दूसरी तो दुर्वचनरूपी तीक्ष्ण धारवाली नई छुरीके समान ही है। (२५) जो गुणकथनमें तत्पर रहता है वही मुखकमल उत्तम है; दूसरा तो दाँतरूपी कीड़ोंसे भरा हुआ बिल ही है ! (२६) जो मनुष्य मुनिधर्मका अभ्यास करता है, उसे सुनता है और उस पर यथाशक्ति आचरण करता है, वही इस लोकमें उत्तम मनुष्य हैं; दूसरा तो शिल्पी द्वारा विनिर्मित मूर्ति सरीखा है। (२७) अतएव मूढ़ता एवं प्रमादका त्याग करके सदाचारी एवं नीतिनिष्ठ बुद्धिशील मनुष्यको चाहिए कि वह जिनशासनमें भक्तियुक्त हो। (२८) पद्मचरित-रूपी समुन्नत शिखर पर भगवान् महावीररूपी गजराज द्वारा निर्मित मार्गका अनुगमन करके आज भी कविरूपी दूसरे हाथी चढ़ते हैं। (२९) अतएव उत्तम कविरूपी हाथीके मदकी गन्धमें लोलुप भौंरेके जैसा मैं भी मदकी बूँदोंमें दृष्टि रखकर उसी मार्ग पर प्रवृत्त हुआ हूँ। (३०) सूत्रों (आगमों) के अनुसार तथा रसपूर्ण यह पद्मचरित विमलने प्रकट एवं स्फुट अर्थसे युक्त प्राकृत गाथाओंमें लिखा है। इसे तुम संक्षेपसे सुनो। (३१)

---

१. सिद्धान्तवचनम्। २. तत्परम्।

ग्रन्थविषयानुक्रमणिका—

ठिइवंससमुप्पत्ती[1], पत्थाणं[2] रणं[3] लवंकुसुप्पत्ती[4] । निव्वाणमणेयभवा[5], सत्त पुराणेत्थ अहिगारा ॥ ३२ ॥

पउमस्स चेट्ठियमिणं, कारणमिणमो ऽहिगारसंजुत्तं । तिसलासुएण भणियं, सुत्तं संखेवओ सुणह ॥ ३३ ॥

वीरस्स पवरठाणं, विउलगिरीमत्थए मणभिरामे । तह इन्दभूइकहियं, सेणियरण्णस्स नीसेसं ॥ ३४ ॥

कुलगरवंसुप्पत्ती, नीईए लोगकारणं चेव । उसभजिणजम्मणुब्भव, अहिसेयं मन्दरगिरिम्मि ॥ ३५ ॥

उवएसं चिय विविहं, लोगस्स य अत्तिनासणं[1] चेव । सामण्ण केवलुब्भव, अइसय कुसुमोहवुट्ठीओ ॥ ३६ ॥

सव्वसुरा-ऽसुरमहियं, निव्वाणं परमसोक्खमाहप्पं । भरहस्स बाहुबलिणो, तह संगामं जहावत्तं[2] ॥ ३७ ॥

जाईण य उप्पत्ती, कुतित्थगण-विविहवेसधारीणं । विज्जाहरवंसस्स य, उप्पत्ती विज्जुदन्तस्स ॥ ३८ ॥

उवसग्गं पि य घोरं, मुणिवरवसहस्स संजयन्तस्स । केवलनाणुप्पत्ती, विज्जाहरणं च धरणेणं ॥ ३९ ॥

अजियस्स य उप्पत्ती, पुण्णघणसुहा-ऽसुहं समोसरणे । विज्जाहरस्स दिन्नं, सरणं जह रक्खसिन्देणं ॥ ४० ॥

दिन्नं रक्खसवइणा, ठाणं च वरो जहा कुमारस्स । सगरस्स य उप्पत्ती, दुक्खं सामण्ण निव्वाणं ॥ ४१ ॥

अइकन्तमहारक्खो, जम्मणविहवस्स कित्तणं चेव । तह रक्खसवंसस्स य, पवत्तणं चेव नायव्वं ॥ ४२ ॥

वाणरकेऊण तहा, वंसुप्पत्ती कमेण नायव्वा । तडिकेसिस्स य चरियं, उदहिकुमारेण सहियस्स ॥ ४३ ॥

किक्किन्धि[3]अन्धयाणं, सिरिमालखेयराण आगमणं । वहणं च विजयसीहस्स कोवणं असणिवेयस्स ॥ ४४ ॥

---

अधिकार और विषयसूची—

इस पुराणमें सात अधिकार हैं—१. विश्वकी स्थिति, २. वंशोत्पत्ति, ३. युद्धके लिए प्रस्थान, ४. युद्ध, ५. लवण एवं अंकुशकी उत्पत्ति, ६. निर्वाण, और ७. अनेक भव। (३२) त्रिशलाके पुत्र महावीरके द्वारा संक्षेपमें कहे गये, तथा विभिन्न अधिकारोंसे युक्त इस पद्मके चरितको तुम सुनो। (३३) इसमें इन घटनाओंका उल्लेख आता है :—

१. विपुलाचलके मनोरम शिखर पर भगवान् महावीरका ठहरना, २. इन्द्रभूति द्वारा श्रेणिक राजाको समग्र कथा कहना, (३४) ३. कुलकरवंशकी[4] उत्पत्ति, ४. लोक-व्यवहारको चलानेवाली नीतिकी स्थापना, ५. भगवान् ऋषभदेवका जन्म तथा मन्दराचल पर उनका अभिषेक, (३५) ६. विविध प्रकारका उपदेश, ७. लोगोंके दुःखोंका निवारण, ८. दीक्षा, ९. केवलज्ञानकी प्राप्ति, १०. अतिशय वर्णन,[5] ११. पुष्पराशिकी वृष्टि (३६) १२. सभी सुरों एवं असुरों द्वारा की गई पूजा, १३. निर्वाण, १४. मोक्षका उत्कृष्ट माहात्म्य, १५. भरत एवं बाहुबलीका जैसा संग्राम हुआ उसका वर्णन, (३७) १६. जातियोंकी उत्पत्ति, १७. विविध वेशधारी अन्य मतावलम्बियोंकी उत्पत्ति, १८. विद्युद्दंष्ट्रके विद्याधर वंशकी उत्पत्ति, (३८) १९ मुनियोंमें वृषभके समान श्रेष्ठ संजयन्तके ऊपर पड़े हुए घोर उपसर्ग तथा केवलज्ञानकी उत्पत्ति, २०. धरण द्वारा किया गया विद्याका अपहरण, (३९) २१. अजितकी उत्पत्ति, २२. समवसरणमें कहा गया पूर्ण-घनका शुभ-अशुभ, २३. राक्षसेन्द्रके द्वारा दिया गया विद्याधरको आश्रय, (४०) २४. राक्षसपति द्वारा कुमारको दिया गया प्रश्रय एवं वर, २५. सगरकी उत्पत्ति, दुःख, मुनिधर्मका अंगीकार एवं निर्वाण, (४१) २६. अतिकान्त नामक महाराक्षस, उसके जन्म एवं वैभवका संकीर्तन। २७. इसी प्रकार राक्षसवंशका प्रारम्भ जानना चाहिए। (४२) २८. जिनकी ध्वजामें वानरका चिह्न है ऐसे वानरकेतु वंशकी उत्पत्ति, २९. उदधिकुमारके साथका तडित्केशीका चरित भी इसी प्रकार क्रमसे जानना चाहिए। (४३) ३०. किष्किन्धि, अन्धक तथा श्रीमाल खेचरोंका आगमन, ३१. विजयसिंह का वध, ३२. अशनिवेगका क्रोध, (४४) ३३. अन्धकवध, ३४. पादालंकार नामकी सुंदर नगरीमें प्रवेश, ३५. मधुगिरिके शिखर

---

१. आर्त्ति—पीडा। २. यथावृत्तम्। ३. चरितेऽस्मिन् किक्किन्धिस्थाने किंकिंधि इत्यपि पाठो प्राचीनेष्वादर्शेषु दृश्यते। ४. युगके आदिमें नीति आदिकी व्यवस्था करनेवाले महापुरुषको कुलकर कहते हैं। ५. तीर्थंकरके ३४ अतिशय (महिमासूचक विभूतियाँ) गिनाये गये हैं। वे हैं—"चउरो जम्मप्पभिई एक्कारस कम्मसंखए जाण। नव दस य देवजणिए चउतिसं अइसए वंदे॥"

अन्धयवहं पवेसो, पायालंकारपुरवरे तइया। किक्किन्धिपुरनिवेसं, महुगिरिउवरिं मणभिरामं ॥ ४५ ॥
लङ्कागमण-पवेसं, सुकेसिपुत्ताण बलमहन्ताणं। निग्घायमरणहेऊ, मालिस्स य संपयं विउलं ॥ ४६ ॥
वेयड्ढदक्खिणाए, सेढीए चक्कवालनयरम्मि। इन्दस्स य उप्पत्ती, विज्जाहरसेढिसामित्तं ॥ ४७ ॥
मालिस्स वहं जुज्झे, वेसमणकुमारजम्मणुप्पत्ती। कुसुमन्तवरुज्जाणे, सुमालिपुत्तस्स य पवेसं ॥ ४८ ॥
केकसिसहसंजोगं, निदरिसणं तत्थ परमसुमिणाणं। जणणं च दहमुहस्स य, विज्जासमुवासणं चेव ॥ ४९ ॥
खोहं जक्खस्स अणाढियस्स तह आगमं सुमालिस्स। मन्दोयरीए लम्भं, कन्नाण निरिक्खणं चेव ॥ ५० ॥
तह भाणुकण्णचरियं, कोवं वेसमणउब्भवं चेव। रक्खसजक्खाण रणं, धणयस्स तवो य नायबो ॥ ५१ ॥
दहमुहलङ्कागमणं, अवलोयण पुच्छणं जिणहराणं। हरिसेणस्स य चरियं, पुण्णं तह पावमहणं च ॥ ५२ ॥
गहणं मत्तमहागयभुवणालंकारनामधेयस्स। ठाणं जमस्स लद्धं, रिक्खरयाइच्चकिक्किन्धी ॥ ५३ ॥
दहवयण-दूसणाणं, पायालंकारपुरवरपवेसं। चन्दोयरस्स विरहे, अणुराहादुक्खसंघट्टं ॥ ५४ ॥
तं सो विराहियपुरे, सुग्गीवसिरीसमागमं चेव। वालिस्स य पबज्जा, खोहं अट्ठावयनगस्स ॥ ५५ ॥
सुग्गीव सुताराए, लम्भं मरणं च साहसगइस्स। संतावं चिय परमं, वेयड्ढगमं दहमुहस्स ॥ ५६ ॥
अणरण्ण-सहसकिरणाण ताण वेरग्ग जन्ननासं च। महुपुबभवक्खाणं, उवरम्भाए य अहिलासं ॥ ५७ ॥
विज्जाणं चिय लम्भं, महिन्दरायस्स लच्छिनासं च। दहमुहमन्दरगमणं, पुणरवि य नियत्तणं चेव ॥ ५८ ॥
अणगारमहरिसिस्स वि, अणन्तविरियस्स केवलुप्पत्ती। रावणनियमग्गहणं, हणुयस्स समुब्भवं चेव ॥ ५९ ॥
अट्ठावयस्स उवरिं, महिन्द-पल्हायदरिसणसिणेहं। पवणञ्जयस्स कोवं, तह अञ्जणउज्झणं चेव ॥ ६० ॥
सिट्ठं च मुणिवरेणं, हणुयपरब्भवसमूहसंबन्धं। सूई हणुरुहपुरे, कया य पडिसूरनामेणं ॥ ६१ ॥

---

पर मनोरम किष्किन्धानगरीकी स्थापना, (४५) ३६. लंकानगरीकी ओर गमन व उसमें प्रवेश, ३७. सुकेशीके बलवान् पुत्रोंके साथ द्वन्द्वका कारण और उनकी मृत्यु, ३८. मालीको मिली हुई विपुल सम्पत्ति, (४६) ३९. वैताढ्यपर्वतकी दक्षिण श्रेणीमें अवस्थित चक्रवालनगरमें इन्द्रकी उत्पत्ति, ४०. विद्याधर श्रेणी पर आधिपत्य, (४७) ४१. युद्धमें मालीका वध, ४२. वैश्रवण-कुमारका जन्म, ४३. कुसुमान्त नामके सुन्दर उद्यानमें सुमालीके पुत्रका प्रवेश, (४८) ४४. केकसीके साथ संयोग, ४५. वहाँ उत्तम स्वप्नोंका देखना, ४६. दशमुखका जन्म, ४७. विद्याओंकी उपासना, (४९) ४८. अपमानित यक्षका क्षोभ, ४९. सुमालीका आगमन, ५०. मन्दोदरीकी प्राप्ति तथा कन्याओंका निरीक्षण, (५०) ५१. भानुकर्णका चरित, ५२. वैश्रवणका क्रोध, ५३. राक्षस एवं यक्षोंका युद्ध, ५४. धनदकी तपश्चर्या, (५१) ५५ दशमुखका लंकामें आगमन, ५६. जिनघरोंका दर्शन तथा पुण्यजनक व पापको नष्ट करनेवाले हरिषेणके चरितके विषयमें प्रश्न (५२) ५७. भुवनालङ्कार नामक उन्मत्त महागजका पकड़ना, ५८. यमके स्थानकी प्राप्ति तथा ऋक्षरजा, आदित्यराज एवं किष्किन्धीका वर्णन, (५३) ५९. दशवदन तथा दूषणका पातालालंकारपुरमें प्रवेश, ६०. चन्द्रोदरसे वियोगके कारण अनुराधाको बड़े भारी दुःखका होना, (५४) ६१. विराधितपुरमें सुग्रीव व श्रीका समागम, ६२. बाली की प्रव्रज्या, ६३. अष्टापद पर्वतका क्षोभ, (५५) ६४. सुग्रीवको सुताराकी प्राप्ति, ६५. साहसगतिकी मृत्यु, ६६. दशमुखका अत्यन्त दुःख और उसका वैताढ्यगमन, (५६) ६७. अनरण्य एवं सहस्रांशुका वैराग्य, ६८. यज्ञका नाश, ६९. मधुके पूर्वभवका कथन, ७०. उपरम्भा विषयक अभिलाषा, (५७) ७१. विद्याओंकी प्राप्ति, ७२. महेन्द्र राजाकी लक्ष्मीका नाश, ७३. दशमुखका मन्दराचल पर जाना और वापस लौटना, (५८) ७४. अनगार महर्षि अनन्तवीर्यको केवलज्ञान, ७५ रावणका नियम ग्रहण करना, ७६. हनुमानकी उत्पत्ति, (५९) ७७. अष्टापद पर्वतके ऊपर महेन्द्र व प्रह्लादका मिलन व स्नेह, ७८. पवनंजयका क्रोध तथा अंजनाका परित्याग, (६०) ७९. हनुमान्के पूर्वजन्मके बारेमें मुनिका कहना, ८०. हनुरुह नगरमें प्रतिसूर नामक व्यक्तिकी सहायतासे की गई प्रसूति, (६१) ८१. भूतवनमें पवनंजयका निश्चय

भूयाडवीएँ मज्झे, पवणञ्जयखेयरस्स य निओगं। तह दरिसणूसवसुहं, विज्जाहरिअञ्जणाएँ समं ॥ ६२ ॥
पवणञ्जयपुत्तमहाबलस्स तह दारुणं रणं परमं। रज्जं दसाणणस्स य, जिणउस्सेहन्तरं चेव ॥ ६३ ॥
बल-केसव-पडिसत्तूण चेट्ठियं चक्कवट्टिपमुहाणं। दसरहरज्जुप्पत्ती, केगइवरसंपयं परमं ॥ ६४ ॥
इन्देण समं जुज्झं, काऊण य गिण्हियं दहमुहेणं। संवेगसमावन्नो, नरवइ दिक्खं समणुपत्तो ॥ ६५ ॥
रामस्स लक्खणस्स य, भरहस्स य तह य सत्तुनिहणस्स[1]। उप्पत्ती सीयाए, विदेह तह सोगसंबन्धं ॥ ६६ ॥
नारयसीयालिहणं, दट्ठूण सहोयरस्स मूढत्तं। कन्नासयंवरत्थं, उप्पत्ती चावरयणस्स ॥ ६७ ॥
दसरहनिवस्स दिक्खं, पासे मुणिसव्वभूयसरणस्स। ववगयभवाण कहणं, समागमं चेव सीयाए ॥ ६८ ॥
केगइवरस्स लम्भं, रज्जं भरहस्स परममाहप्पं। तह लक्खणो यँ रामो, सीया य गया विदेसम्मि ॥ ६९ ॥
तह वज्जकण्णनरवइ-विचेट्ठियं वरकुमारिलम्भं च। वसिकाररुद्दभूई, विमोयणं वालिखिल्लस्स ॥ ७० ॥
अरुणग्गामासन्ने, रामपुरिनिवेसणं परमरम्मं। वणमालासंजोयं, अइविरियसमुन्नई चेव ॥ ७१ ॥
लाभो जियपउमाए, कुल-देसविहूसणाण उवसग्गं। वंसगिरिमत्थओवरि, जिणहरकरणं च रामेण ॥ ७२ ॥
दट्ठूण दाणविभवं, जडाउणो नियमलद्धमाहप्पं। नागरहारोहं चिय, संबुक्कविवायणं चेव ॥ ७३ ॥
केगइपुत्तागमणं, खरदूसणविग्गहं परमघोरं। सीयाहरणनिमित्तं, सोगं चिय रामदेवस्स ॥ ७४ ॥
सिग्घं विराहियस्स य, आगमणं दूसणस्स य वहं च। रयणजडिविज्जनासं, सुग्गीवसमागमं चेव ॥ ७५ ॥
साहसगइस्स य वहं, सीयापडिवत्तिकारणं लम्भं। मिलणं विहीसणेणं, विज्जाबलकेसिसंपत्ती ॥ ७६ ॥
तह कुम्भयण्ण-इन्दइभुयङ्ग पासेसु बन्धणं परमं। लक्खणसत्तिपहारं, तह य विसल्लागमं चेव ॥ ७७ ॥

---

८२. विद्याधरी अंजनाके साथ पुत्रदर्शनका आनन्द एवं उत्सव, (६२) ८३. पवनंजयपुत्र महाबली हनुमान्‌का घोर संग्राम, ८४. दशाननका राज्य, ८५. जिनोंकी ऊँचाई और एक दूसरे से अन्तर, (६३) ८६. चक्रवर्ती, बलदेव एवं केशव जैसे शत्रुओं के प्रयत्न, ८७. दशरथके राज्यकी उत्पत्ति, ८८-९. कैकेई द्वारा वरकी प्राप्ति, (६४) ९०. इन्द्रके साथ युद्ध और दशमुखके द्वारा उसका पकड़ा जाना, ९१. वैराग्य आनेसे राजाके द्वारा दीक्षा ग्रहण करना, (६५) ९२. राम, लक्ष्मण, भरत एवं शत्रुघ्न तथा सीताका जन्म, ९३. विदेहमें शोकका कारण, (६६) ९४. नारद द्वारा सीताका चित्र बनाना, ९५. चित्र देखकर सगे भाईका मोहित होना, ९६. कन्या (सीता) के स्वयंवरमें उपयोगमें आनेवाले उत्तम धनुषकी उत्पत्तिका वर्णन, (६७) ९७. सर्वभूतशरण नामके मुनिके पास राजा दशरथका दीक्षा लेना, ९८. गत जन्मोंका कथन, ९९. सीताका समागम, (६८) १००. कैकेयी द्वारा वरकी प्राप्ति, १०१. भरतको विशाल राज्यका मिलना तथा राम, लक्ष्मण एवं सीताका विदेशमें गमन (६९) १०२. वज्रकर्ण नरपतिका चरित, १०३. उसके द्वारा राजकुमारीकी प्राप्ति, १०४. रुद्रभूतिकी अधीनता तथा वालिखिल्यकी मुक्ति, (७०) १०५. अरुणग्रामके पास रामपुरी नामक अत्यन्त सुन्दर आवासकी रचना, १०६. वनमालाके साथ मिलन, १०७. अतिवीर्यकी उन्नति, (७१) १०८. जितपद्माकी प्राप्ति, १०९. कुलभूषण तथा देशभूषण नामक साधुओं पर उपसर्ग, ११०. वंश नामके पर्वतके शिखर पर राम द्वारा जिनभवनका निर्माण, (७२) १११. दानका वैभव देखकर जटायुका नियम ग्रहण करना और उससे उसकी महत्ताका बढ़ना, ११२. नागरथ पर चढ़ना और शंबूकका वध, (७३) ११३. कैकेयीके पुत्र भरतका आगमन, ११४. खरदूषणके साथ अतिघोर संग्राम, ११५. सीताके अपहरणके कारण रामका शोक, (७४) ११६. विराधितका शीघ्र आना, ११७. दूषणवध, ११८. रत्नजटीकी विद्याओंका नाश, ११९. सुग्रीवके साथ समागम, (७५) १२०. साहसगतिका वध, १२१. सीता कहाँ पर है इसका समाचार मिलना, १२२. विभीषणका मिलन, १२३ विद्याबल एवं केशीकी प्राप्ति, (७६) १२४. कुम्भकर्ण एवं इन्द्रजीतका नागपाशमें जकड़ा जाना, १२५. लक्ष्मण पर शक्तिका प्रहार

---

१, शत्रुघ्नस्य

दहमुहपवेसणं चिय, भवणं जिणसन्तिसामिनाहस्स। तह पाडिहेरगमणं, लङ्काएँ पवेसणं चेव ॥ ७८ ॥
चक्कुप्पत्ती तह लक्खणस्स दहमुहविवायणं चेव। वरजुवईण पलावं, आगमणं चेव केवलिणो ॥ ७९ ॥
इन्दइपमुहाण तहा, दिक्खा सीयासमागमं वत्तं। नारयलङ्कागमणं, साएयपुरीपवेसं च ॥ ८० ॥
पुव्वभवाण य चरियं, भरहगयाणं जहा समक्खायं। भरहस्स य पव्वज्जा, ठविओ च्चिय लक्खणो रज्जे ॥ ८१ ॥
लद्धा मणोरमा वि य, सिरिवच्छालीढदेहधारिस्स। मरणं च समावन्नं, सुमहल्लवणस्स संगामे ॥ ८२ ॥
महुरापुरिदेसस्स य, उवसग्गविणासणं जणवयस्स। सत्तरिसीण उवत्ती, सीयानिव्वासणं चेव ॥ ८३ ॥
अह वज्जजङ्घनरवइ, दिट्ठा सीया लवंकुसुप्पत्ती। जेऊण नरवरिन्दे, पियरेण समं कयं जुज्झं ॥ ८४ ॥
सयलजणभूसणाणं, नाणुप्पत्ती सुराण आगमणं। वत्तं च पाडिहेरं, सीयाए भीसणभवोहं ॥ ८५ ॥
घोरं तवोविहाणं, कयन्तवयणे सयंवरे खोहं। दिक्खा य कुमाराणं, भामण्डलदुग्गई चेव ॥ ८६ ॥
हणुयस्स य पव्वज्जा, लक्खणपरलोगगमणहेउम्मि। लवणंकुसाण य तवो, रामपलावं च सोगं च ॥ ८७ ॥
पुव्वभवदेवजणियं, दिक्खं चिय राघवस्स निग्गन्थं। केवलनाणुप्पत्ती, तहेव निव्वाणगमणं च ॥ ८८ ॥
सव्वं पि एवमेयं, सुणन्तु इह सज्जणा य मज्झत्था। सिद्धिपहं संपत्तं, पउमं विमलेण भावेण ॥ ८९ ॥
एयं अट्ठमरामदेवचरियं वीरेण सिट्ठं पुरा, पच्छा उत्तमसाहवेहि धरियं लोगस्स उब्भासियं।
एत्ताहे विमलेण पायडफुडं गाहानिबद्धं कयं, सुत्तत्थं निसुणन्तु संपइ महापुण्णं पवित्तक्खरं ॥ ९० ॥

॥ इति पउमचरिए सुत्तविहाणो नाम उद्देसो समत्तो ॥

---

तथा विशल्याका आगमन, (७७) १२६. जिनेश्वर श्री शान्तिनाथके मन्दिरमें रावणका प्रवेश, १२७. वहाँ अष्ट प्रातिहार्योंकी[1] रचना, १२८. रावणका लंकामें प्रवेश, (७८) १२९. चक्रकी उत्पत्ति, १३० लक्ष्मण द्वारा रावणका वध, १३१. सुन्दर युवतियोंका विलाप, १३२. केवलीका आगमन, (७९) १३३. इन्द्रजित् तथा दूसरोंका दीक्षा अंगीकार करना, १३४. सीताका समागम, १३५. नारदका लंकामें आगमन, १३६. साकेत नगरीमें प्रवेश, (८०) १३७ भरत एवं हाथीके पूर्वभवकी कथा, १३८. भरतकी प्रव्रज्या, १३९. लक्ष्मणका राजगद्दी पर बैठना, (८१) १४०. मनोरमाकी प्राप्ति. १४१. श्रीवत्ससे युक्त देहको धारण करनेवाले महान् लवणकी संग्राममें मृत्यु, (८२) १४२ मथुरा नगरी और उसके जनपदका दैविक उपसर्गों द्वारा विनाश, १४३. सप्तर्षियोंका आगमन, १४४. सीताका निर्वासन, (८३) १४५. वज्रजंघ राजाका सीताको देखना, १४६. लवण एवं अंकुशकी उत्पत्ति, १४७. दूसरे राजाओं पर विजय प्राप्त करनेवाले पिताके साथ युद्ध, (८४) १४८. सकलजनभूषणको केवलज्ञान तथा देवताओंका आगमन, १४९. अष्टप्रातिहार्योंकी रचना, १५०. सीताका भीषण भवसागर और तपश्चर्या, १५१. कृतान्तवक्त्रका स्वयंवरमें क्षोभ. १५२. कुमारोंका दीक्षा लेना, १५३. भामण्डलकी दुर्गति, (८५-६) १५४. हनुमानकी प्रव्रज्या, १५५. लक्ष्मणकी मृत्यु पर रामका विलाप व शोक प्रदर्शन (८७) १५६. लवण और अंकुशका तप, १५७. पूर्वभव के मित्र-देव द्वारा प्रबुद्ध किए जाने पर रामका निर्ग्रन्थ-प्रव्रज्या लेना, १५८. केवलज्ञानकी उत्पत्ति तथा मोक्षगमन, (८८)

सज्जन व तटस्थ दृष्टिसे विचार करनेवाले पुरुष मोक्ष प्राप्त करनेवाले रामके विषयमें यह सब कुछ निर्मल भावसे सुनें। (८९) आठवें बलदेव रामकी यह कथा पहले भगवान् महावीरने कही थी। बादमें लोकको प्रकाशित करनेवाली यह कथा उत्तम साधुओंने धारण की—याद रखी। अब विमलने इसे स्पष्ट एवं विशद रूपसे गाथाओंमें निबद्ध किया है। अत्यन्त पुण्यदायी और पवित्र अक्षरोंसे गुम्फित यह शास्त्र एवं इसके अर्थको अब तुम अवधानपूर्वक सुनो। (९०)

पद्मचरित में सूत्रविधान नामका प्रथम उद्देश समाप्त हुआ।

---

१. अशोकवृक्ष, देवताओं द्वारा पुष्पवृष्टि, दिव्यध्वनि, चामर, आसन, भामण्डल, दुन्दुभि और छत्र ये आठ प्रातिहार्य (देवताकृत पूजा विशेष) हैं। इनका संग्रह श्लोक इस प्रकार है—"अशोकवृक्षः सुरपुष्पवृष्टिः दिव्यध्वनिश्चामरमासनं च। भामण्डलं दुन्दुभिरातपत्रं सत्प्रातिहार्याणि जिनेश्वराणाम् ॥"

## २. सेणियचिंताविहाणं

**मगधो जनपदः**

इह जम्बुदीवदीवे, दक्खिणभरहे महन्तगुणकलिओ । मगहा नाम जणवओ, नगरा-ऽऽगरमण्डिओ रम्मो ॥ १ ॥
गाम-पुर-खेड-कब्बड-मडम्ब-दोणीमुहेसु परिकिण्णो । गो-महिसि-वलवपुण्णो, धणनिवहनिरुद्धसीमपहो ॥ २ ॥
सत्थाह-सेट्ठि-गाहवइ-कोडुम्बियपमुहसुद्धजणनिवहो । मणि-कणग-रयण-मोत्तिय-बहुधन्नमहन्तकोट्ठारो ॥ ३ ॥
देसम्मि तम्मि लोगो, विन्नाणवियक्खणो अइसुरूवो । बल-विहव-कन्तिजुत्तो, अहियं धम्मुज्जुयमईओ ॥ ४ ॥
नड-नट्ट-छत्त-लङ्खयनिच्चंनच्चन्तगीयसद्दालो । नाणाहारपसाहियभुञ्जाविज्जन्तपहियजणो ॥ ५ ॥
अहियं वीवाहूसववियावडो गन्धकुसुमतत्तिल्लो । बहुपाण—खाण—भोयण—अणवरयंवड्ढिउच्छाहो ॥ ६ ॥
पुक्खरणीसु सरेसु य, उज्जाणेसु य समन्तओ रम्मो । परचक्क-मारि-तक्कर-दुब्भिक्खविवज्जिओ मुइओ ॥ ७ ॥

राजगृहनगरम्

तस्स बहुमज्झदेसे, पायारुब्भडविसालपरिवेढं । नयरं चिय पोराणं, रायपुरं नाम नामेणं ॥ ८ ॥
वरभवण-तुङ्गतोरण-धवलट्टालय कलङ्कपरिमुक्कं । फलिहासु संपउत्तं, कविसीसयविरइयाभोयं ॥ ९ ॥

---

## २. श्रेणिक-चिन्ता-विधान

मगध-वर्णन

यहाँ जम्बूद्वीप नामक द्वीपमें आए हुए दक्षिण भरत नामके क्षेत्रमें अनेक गुणोंसे सम्पन्न तथा नगर एवं खानोंसे सुशोभित मगध नामका जनपद आया हुआ है। (१) ग्राम, पुर, खेट[1], कर्बट[2], मडम्ब[3], द्रोणीमुख[4], आदि विविध प्रकारके नगरोंसे यह परिव्याप्त था। यह गाय, भैंस तथा घोड़े-घोड़ियों से परिपूर्ण था और सीमा तक जानेवाले इसके मार्ग धनके समूहसे अवरुद्ध-से रहते थे। (२) सार्थवाह, श्रेष्ठी, गृहपति, कौटुम्बिक आदि उत्तम लोगोंके समूह इसमें निवास करते थे। इसके बड़े बड़े कोष्ठागार मणि, सुवर्ण, रत्न, मोती तथा प्रचुर धान्यसे भरे-पूरे थे। (३) इस देशमें लोग विभिन्न विज्ञानोंमें विचक्षण थे, अत्यंत सुन्दर थे, बल, वैभव व कान्तिसे युक्त थे तथा धर्मका किस प्रकार अधिक उद्द्योत हो ऐसा सोचने-विचारनेवाले थे। (४) यह देश नृत्य एवं संगीतसे सर्वदा शब्दायमान रहता था। इसमें नट, नर्तक, छत्रधारी एवं बाँसपर खेलनेवाले नट लोग अपने कौशलका परिचय सदा दिया करते थे। इसमें पथिकजनोंको नानाविध आहार तैयार करके खिलाया जाता था। (५) यहाँ पर लोग बहुधा विवाहोत्सवमें व्यापृत रहते थे और इत्र व फूलों के बहुत शौकीन थे। खाद्य, पेय एवं भोजनमें यहाँके निवासियोंका उत्साह सतत बढ़ता ही रहता था। (६) यह देश चारों ओर सरोवरों, झीलों एवं उद्यानोंसे व्याप्त होनेके कारण सुन्दर दीखता था। परराज्यके आक्रमण, संक्रामक रोग, चोर एवं दुर्भिक्षसे रहित होनेकी वजह से सुखी था। (७)

राजगृह नगरीका वर्णन

इसके ठीक मध्य भागमें मजबूत और विशाल क़िलेसे घिरा हुआ राजपुर (राजगृह) नामक एक प्राचीन नगर था। (८) इसमें किसी भी प्रकारके कलंकसे मुक्त ऐसे भवन, ऊँचे तोरण तथा धवल अट्टालिकाएँ थीं। यह खाइयोंसे घिरा था तथा इसके प्राकारका अग्रभाग बन्दरोंके मुँहके जैसे आकारोंसे सुशोभित किया गया था। (९) अनेकविध व

---

१. धूलिके प्राकारवाला अथवा नदियों और पर्वतोंसे परिवेष्टित नगर। २. खराब या कुत्सित नगर। ३. जिसके चारों ओर एक योजन पर्यन्त कोई गाँव या बस्ती न हो ऐसा गाँव। ४. जल और स्थलके मार्गवाला नगर।

बहुभण्डसारगरुयं, जल-थलयसमिद्धरयणभरियघरं । नाणादेससमागय-वणियजणुल्लावसद्दालं ॥ १० ॥
भवणङ्गणच्चणेसु य, मरगय-माणिक्ककिरणकब्बुरियं । अगुरुय-तुरुक्क-चन्दण-जणवयपरिभोयसुसुयन्धं ॥ ११ ॥
चेइयघरेहि रम्मं, आरामुज्जाण-काणणसमिद्धं । सर-सरसि-वावि-वप्पिण-सएसु अइमणहरालोवं ॥ १२ ॥
चच्चर-चउक्कमणहर-पेच्छणयमहन्तमहुरनिग्घोसं । पण्डियजणसुसमिद्धं, अक्खलियचरित्तबहुसत्थं ॥ १३ ॥
किं जंपिएण बहुणा, तं नयरं गुणसहस्सआवासं । अमरपुरस्स य सोहं, घेत्तूण व होज्ज निम्मवियं ॥ १४ ॥

श्रेणीको राजा—

एवंविहे य नयरे, वसइ निवो तत्थ सेणिओ नाम । नरवइगुणेहि जुत्तो, वेसमणो चेव पच्चक्खो ॥ १५ ॥
भमरनिभनिद्धकेसो, वियसियवरपउमसरिसमुहसोहो । घण-पीण-कढिणखन्धो, थोरुन्नय-दीहबाहुजुओ ॥ १६ ॥
वित्थिण्णपिहुलवच्छो, करयलसमगिज्झललियतणुमज्झो । मयरायसरिसकडियड, समहियवरहत्थिहत्थोरू ॥ १७ ॥
कुम्मवरचारुचलणो, सोवण्णियपव्वओ व दिप्पन्तो । चन्दो व सोमवयणो, सलिलनिही चेव गम्भीरो ॥ १८ ॥
तं नत्थि जं न याणइ, नरिन्दविन्नाण-नाणमाहप्पं । सम्मत्तलद्धबुद्धी, गुरु-देवयपूयणसमत्थो ॥ १९ ॥
विविहकला-ऽऽगमकुसलो वि माणवो तस्स वरनरिन्दस्स । सुचिरं पि भण्णमाणो, गुणाण अन्तं न पाविज्जा ॥२०॥

## [ सिरिवीरजिणचरियं ]

वीरजिनजन्म, सुरकृतो जन्माभिषेकश्च

अत्थेत्थ भरहवासे, कुण्डग्गामं पुरं गुणसमिद्धं । तत्थ य नरिन्दवसहो, सिद्धत्थो नाम नामेणं ॥ २१ ॥

---

मूल्यवान् पदार्थोंसे यह भरा-पूरा था और इसके घर जल व स्थलमें उपलब्ध होनेवाले बहुमूल्य रत्नोंसे भरे हुए थे। यह नगर अनेक देशोंसे आये हुए व्यापारियोंके वार्तालापोंसे शब्दायमान रहता था। (१०) महलोंके प्रांगणको सजानेमें लाये गये मरकत एवं माणिक्यकी किरणोंसे यह चितकबरा-सा दिखाई पड़ता था तथा अगुरु, तुरुष्क एवं चन्दनकी सुगन्धिसे यह सारा नगर परिव्याप्त था। (११) यह देवमन्दिरोंसे रम्य था, बागबगीचों व उद्यानोंसे समृद्ध था तथा सैकड़ों सरोवर, झील, बावड़ी एवं खेतोंके कारण रमणीय प्रतीत होता था। (१२) इसके चौक और चौराहे विशाल एवं प्रेक्षणीय थे। वे मधुर ध्वनिसे व्याप्त रहते थे। यह विद्वान् लोगोंसे समृद्ध था और लोगोंके अस्खलित चरित्रके कारण अत्यन्त प्रशंसनीय था। (१३) अधिक कहनेसे क्या ? यह नगर हजारों गुणोंका आवास था और ऐसा मालूम होता था मानो इन्द्रपुरी अलकाकी शोभा लेकर इसका निर्माण कियागया हो। (१४)

राजा श्रेणिकका वर्णन—

इस प्रकारके नगरमें राजोचित गुणोंसे युक्त तथा साक्षात् कुबेरके जैसा श्रेणिक नामका नृप रहता था। (१५) उसके केश भ्रमरके समान काले और स्निग्ध थे; उसके मुखकी शोभा खिले हुए सुन्दर कमल सरीखी थी, उसके कन्धे मोटे, मजबूत और कठिन थे, उसके दोनों हाथ लम्बे, मोटे और गोल थे, (१६) उसका वक्षःस्थल चौड़ा और उभरा हुआ था, उसकी कमर सुन्दर और हाथकी पकड़में आ सके उतनी पतली थी, उसका कटिप्रदेश सिंहके जैसा था, उसकी जाँघ हाथीकी सूँड़से भी अधिक सुन्दर थी, उसके पैर उत्तम कछुएकी भाँति सुन्दर थे, वह सुवर्णगिरिके सदृश देदीप्यमान था, उसका मुख चन्द्रमाके समान सौम्य था और समुद्रके जैसा वह गम्भीर था। (१७-१८) राजनीति और महत्त्वका ऐसा कोई भी ज्ञान नहीं था जो वह न जानता हो। सम्यग्दर्शनसे सम्पन्न उसकी बुद्धि थी और गुरु व देव (जिन) की पूजा करनेमें वह उद्यत रहता था। (१९) नानाविध कलाओं व शास्त्रोंमें पारंगत मनुष्य भी यदि उस राजेन्द्रकी चिरकाल तक स्तुति करे तो भी उसके गुणोंको वह पार नहीं पा सकता। (२०)

महावीर-चरित—

इसी भरतक्षेत्रमें गुण एवं समृद्धिसे सम्पन्न कुण्डग्राम नामका नगर था। वहाँ पर राजाओंमें वृषभके समान

तस्स य बहुगुणकलिया, भज्जा तिसल त्ति रूवसंपन्ना। तीए गब्भम्मि जिणो, आयाओ चरिमसमयम्मि ॥ २२ ॥
आसणकम्पेण सुरा, मुणिऊण जिणेसरं समुप्पन्नं। सबे वि समुच्चलिया, परिओसुब्भिन्नरोमञ्चा ॥ २३ ॥
आगन्तूण य नयरे, गन्धोदयवारिवरिसणं काउं। घेत्तूण जिणवरिन्दं, मन्दरसिहरम्मि संपत्ता ॥ २४ ॥
ठविऊण पण्डुकम्बल–सिलाएँ सीहासणे मणिविचित्ते। अभिसिञ्चन्ति सुरिन्दा, खीरोदहिवारिकलसेहिं ॥ २५ ॥
आकम्पिओ य जेणं, मेरू अङ्गुट्टएण लीलाए। तेणेह महावीरो, नामं सि कयं सुरिन्देहिं ॥ २६ ॥
नमिऊण जिणवरिन्दं, थोऊण पयाहिणं च काऊणं। पुणरवि माउसयासे, ठवेन्ति देवा तिलोयगुरुं ॥ २७ ॥
सुरवइदिन्नाहारो, अङ्गुट्टयअमयलेवलेहेणं। उम्मुक्कबालभावो. तीसइवरिसो जिणो जाओ ॥ २८ ॥

**वीरस्य प्रव्रज्या, ज्ञानं, अतिशयाश्च—**

अह अन्नया कयाई, संवेगगओ[1] जिणो मुणियदोसो। लोगन्तियपरिकिण्णो, पबज्जमुवागओ वीरो ॥ २९ ॥
अह अट्ठकम्मरहियस्स[2] तस्स झाणोवओगजुत्तस्स। सयलजगुज्जोयगरं, केवलनाणं समुप्पन्नं ॥ ३० ॥
रुहिरं खीरसवण्णं, मलसेयविवज्जियं सुरभिगन्धं। देहं सलक्खणगुणं, रविप्पभं चेव अइविमलं ॥ ३१ ॥

---

उत्तम सिद्धार्थ नामक राजा राज्य करता था। (२१) उसकी अनेक गुणोंसे युक्त तथा रूपवती त्रिशला नामकी भार्या थी। पूर्वजन्म पूर्ण होने पर जिन (महावीर) उसके गर्भमें आये। (२२) आसनकम्प द्वारा जिनेश्वरका जन्म हुआ है ऐसा जानकर और इसीलिए आनन्दसे पुलकित होकर सब देव चल पड़े। (२३) कुण्डग्राम नगरमें आकर उन्होंने सुगन्धित जलकी वृष्टि की। बादमें जिनवरेन्द्रको लेकर वे देव मेरुपर्वतके शिखर पर गये और पाण्डुकम्बल शिलाके ऊपर मणियोंसे देदीप्यमान सिंहासन पर भगवान्को स्थापित करके क्षीरोदधिके जलसे भरे हुए कलशोंसे उनका अभिषेक करने लगे। (२४-२५) मेरुपर्वतको अपने अंगूठेसे क्रीड़ामात्रमें उन्होंने हिला दिया था इसीलिए सुरेन्द्रोंने उनका नाम महावीर रखा। (२६) जिनेन्द्र महावीरको वन्दन, स्तुति एवं प्रदक्षिणा करके देव वापस लौटे और तीनों लोकोंके गुरु-जैसे भगवानको पुनः माताके समीप रखा। (२७) इन्द्रके द्वारा दिये गये आहारसे तथा अंगूठे पर किये गये अमृतके लेपके चूसनेसे धीरे-धीरे बालभावका त्याग करके जिन तीस वर्षकी अवस्थाके हुए। (२८)

संसारके दोषोंको जाननेवाले और इसीलिए विरक्त लोकान्तिक देवताओंसे[3] घिरे हुए जिनेश्वर महावीरने एक दिन दीक्षा ली। (२९) बादमें ध्यानोपयोगमें लीन उन्हें आठ कर्मोंका क्षय होने पर समग्र जगत्को प्रकाशित करनेवाला केवलज्ञान उत्पन्न हुआ।[4] (३०) उनका रुधिर दूधके समान श्वेत था। उनकी देह मैल और पसीनेसे रहित थी, उसमेंसे सुगन्ध आ रही थी, सामुद्रिक शास्त्रमें वर्णित सुन्दर लक्षणोंसे वह युक्त थी तथा अत्यन्त निर्मल थी। (३१)

---

१. संवेगपरो मु०। २. अष्टकर्मार्हस्य (?)। अत्राचार्यस्य प्रमादः प्रतिभाति, केवलज्ञानोत्पत्तिसमये चतुःकर्मसंभवात्—सं०। ३. ब्रह्मलोक नामक पाँचवें स्वर्गलोकमें रहनेवाले देव। तीर्थंकरके महाभिनिष्क्रमणके समय उनके सामने उपस्थित होकर 'बुज्झह बुज्झह' शब्द द्वारा प्रतिबोध करनेका उनका आचार है।

४. अष्टविध कर्मके नाम ये हैं: १. ज्ञानावरण, २. दर्शनावरण, ३. वेदनीय, ४. मोहनीय, ५. आयु, ६. नाम, ७. गोत्र, और ८. अन्तराय। इनमेंसे १, २, ४ और ८ आत्माके मूल गुण ज्ञान, दर्शन आदिका घात करनेवाले होनेसे घातिकर्म कहलाते हैं, जबकि अवशिष्ट चार अघातिकर्म। घातिकर्मोंका क्षय होने पर केवलज्ञान उत्पन्न होता है। मूलमें 'अट्ठकम्मरहियस्स···केवलनाणं समुप्पन्नं' ऐसा पाठ है। सिद्धान्त तो यह है कि चार घातिकर्मोंका नाश होने पर केवलज्ञान होता है, अतः यहाँ लेखकका अभिप्राय ऐसा प्रतीत होता है कि चार घातिकर्मोंका नाश होने पर अवशिष्ट क्षीणबल हो जाते हैं। अतएव नगण्य हैं इसीलिए समस्त कर्मोंका विलय होने पर केवलज्ञान उत्पन्न होता है ऐसा भी कहा जा सकता है। विमलसूरिके इस पउमचरियके आधार पर श्री रविषेणाचार्यने संस्कृतमें पद्मपुराण लिखा है। उसमें तो 'चिच्छेद घातिकर्मचतुष्टयं' ऐसा ही उल्लेख है।

नयणा फन्दणरहिया, नहकेसाऽवट्ठिया य निद्धा य। जोयणसयं समन्ता, मारीइ विवज्जिओ देसो ॥ ३२ ॥
जत्तो ठवेइ चलणे, तत्तो जायन्ति सहसपत्ताइं। फलभरनमिया य दुमा, साससमिद्धा मही होइ ॥ ३३ ॥
आयरिससमा धरणी, जायइ इह अद्धमागही वाणी। सरए व निम्मलाओ, दिसाओ रय-रेणुरहियाओ ॥ ३४ ॥
ठायइ जत्थ जिणिन्दो, तत्थ य सीहासणं रयणचित्तं। जोयणघोसमणहरं, दुन्दुहि सुरकुसुमवुट्ठी य ॥ ३५ ॥
एवं सो मुणिवसहो, अट्ठमहापाडिहेरपरियरिओ। विहरइ जिणिन्दभाणू, बोहिन्तो भवियकमलाइं ॥ ३६ ॥
अइसयविहूइसहिओ, गण-गणहर-सयलसङ्घपरिवारो। विहरन्तो च्चिय पत्तो, विउलगिरिन्दं महावीरो ॥ ३७ ॥

केवलमहिमार्थं देवानामागमनम्—

नाऊण देवराया, विउलमहागिरिवरे जिणवरिन्दं। एरावणं वलग्गो, हिमगिरिसिहरस्स संकासं ॥ ३८ ॥
सिंदूररइयकुम्भं, विरइयनक्खत्तमालकयसोहं। घण्टारवनिग्घोसं, गण्डयलुब्भिन्नमयलेहं ॥ ३९ ॥
गुमुगुमुगुमन्तमहुयर—निलीणमयसुरहिवासियसुयन्धं। चलचवलकण्णचामर—वाउद्धुवन्तधयमालं ॥ ४० ॥
सामाणियपरिकिण्णो, अच्छरसुग्गीयमाणमाहप्पो। सबसुरासुरसहिओ, विउलगिरिं आगओ इन्दो ॥ ४१ ॥
दट्ठूण जिणवरिन्दं, करयलजुयलं करीय सीसम्मि। सक्को पहट्ठमणसो, थोऊण जिणं समाढत्तो ॥ ४२ ॥

वीरस्तुतिः—

मोहन्धयारतिमिरे, सुत्तं चिय सयलजीवलोयमिणं। केवलकिरणदिवायर !, तुमेव उज्जोइयं विमलं ॥ ४३ ॥

---

उनकी आँखें स्पन्दनसे रहित थीं, उनके नाखून और बाल अवस्थित तथा स्निग्ध थे और उनके चारों ओर सौ योजन तकका प्रदेश संक्रामक रोगोंसे शून्य रहता था। ( ३२ ) जहाँ पर उनके चरण पड़ते थे वहाँ सहस्रदल कमल निर्मित हो जाता था, वृक्ष फलोंके भारसे झुक-से जाते थे, पृथ्वी धान्यसे परिपूर्ण और जमीन दर्पणके समान स्वच्छ हो जाती थी। अर्धमागधी वाणी उनके मुखसे निकलती थी और धूल व गर्द से रहित दिशाएँ शरत्कालकी भाँति निर्मल हो जाती थीं। ( ३३-३४ ) जहाँ जिनेन्द्र महावीर ठहरे थे वहाँ रत्नखचित सिंहासन, योजन पर्यन्त जिसका मनोहर शब्द सुनाई दे ऐसी दुन्दुभि तथा देवों द्वारा की जानेवाली पुष्पवृष्टि होती थी। ( ३५ ) इस प्रकार आठ प्रातिहार्योंसे समन्वित मुनिवृषभ और जिनेन्द्रोंमें भी सूर्य सदृश भगवान् महावीर भव्यजनरूपी कमलोंको विकसित करते हुए विचरते थे। ( ३६ ) शिष्यसमुदाय, गणधर एवं सकल संघके साथ विहार करते हुए तथा ज्ञानादि अतिशयोंकी विभूतिसे युक्त महावीर एक बार विपुलाचलके ऊपर पधारे। ( ३७ )

विपुल नामक पर्वत पर जिनवरेन्द्र पधारे हैं ऐसा अवधिज्ञानसे जानकर देवेन्द्र हिमगिरिके एक शिखर-सरीखे अपने ऐरावत हाथी पर चढ़ा। ( ३८ ) उस ऐरावत हाथीके गण्डस्थल सिन्दूरसे सजाये थे, गले पर नक्षत्रमालाका आलेखन करनेसे वह सुशोभित हो रहा था, गलेमें लटकते हुए घण्टकी ध्वनिसे वह शब्दित हो रहा था, उसके गण्डस्थलमेंसे मदकी धारा बह रही थी। ( ३९ ) जिस पर भौंरे गुनगुना रहे थे ऐसे मदकी मधुर गन्धसे वह सुरभित हो रहा था, चंचल कानरूपी चामरोंसे उत्पन्न वायुसे ध्वजाओंकी माला हिल रही थी। ( ४० ) सामानिक देवोंसे[1] घिरा हुआ तथा अप्सराएँ जिसका माहात्म्य गा रही हैं ऐसा इन्द्र सभी सुर एवं असुरोंके साथ विमलगिरि पर आया। ( ४१ ) जिनवरेन्द्र को देखते ही दोनों हाथ मस्तक पर जोड़कर मनमें आनन्दित होता हुआ वह भगवान्‌की इस प्रकार स्तुति करने लगा—( ४२ )

वीरस्तुति—

"हे केवलज्ञानरूपी किरणोंसे सूर्यके समान ! यह सारा जीवलोक मोहरूपी गहरे अन्धकारमें सोया हुआ है।

---

१. सामानिक वे देव हैं जो आयु आदिमें इन्द्रके समान हों अर्थात् जो अमात्य, पिता, गुरु आदिकी तरह पूज्य हों, पर जिनमें केवल इन्द्रत्व न हो।

संसारभवसमुद्दे, सोगमहासलिलवीइसंघट्टे । पोओ तुमं महायस !, उत्तारो भवियवणियाणं ॥ ४४ ॥
संसारभवकडिल्ले, संजोगविओगसोगतरुगहणे । कुपहपणट्ठाण तुमं, सत्थाहो नाह ! उप्पन्नो ॥ ४५ ॥
तुह नाह ! को समत्थो, सब्भूयगुणाण कुणइ परिसंखा ? । सुइरम्मि भण्णमाणो, अवि वाससहस्सकोडीहिं ॥४६॥
थोऊण देवराया, अन्ने वि चउविहा सुरनिकाया । भावेण कयपणामा, उवविट्ठा सन्निवेसेसु ॥ ४७ ॥
मगहाहिवो वि राया, दट्ठूण सुरागमं जिणसगासे । भडचडयरेण महया, तो रायपुराओ नीहरिओ ॥ ४८ ॥
पत्तो य तमुद्देसं, मत्तमहागयवराओ उत्तिण्णो । थोऊण जिणवरिन्दं, उवविट्ठो मगहसामन्तो ॥ ४९ ॥

समवसरणम्—

पुवविणिम्मियभागं, जोयणपरिवेढमण्डलाभोयं । पायारातउणमणिमय-गोउरवित्थिण्णकयसोहं ॥ ५० ॥
अह दोण्णि य वक्खारा, अट्ठमहापाडिहेरसंजुत्ता । अट्टट्ठ नाडयाइं, दारे दारे य नच्चन्ति ॥ ५१ ॥
सोलस वरवावीओ, कमलुप्पलविमलसलिलपुण्णाओ । चउसु विदिसासु मज्झे, हवन्ति चत्तारि चत्तारि ॥ ५२ ॥
भयवं पि तिहुयणगुरू, विचित्तसीहासणे सुहनिविट्ठो । छत्ताइछत्त-चामर-असोग-भामण्डलसणाहो ॥ ५३ ॥
एवंविहम्मि तत्तो, सुरवरमेलीणजणसमूहम्मि । पत्तेयं पत्तेयं, वक्खारं कित्तइस्सामि ॥ ५४ ॥

---

अकेले आपने ही इसे निर्मल प्रकाशसे प्रकाशित किया है। (४३) संसाररूपी समुद्रमें शोकरूपी बड़ी-बड़ी लहरें टकरा रही हैं; हे महायश ! भव्यजनरूपी व्यापारियोंको नौकाके समान आप ही पार उतारनेवाले हैं। ( ४४ ) हे नाथ ! संयोग, वियोग एवं शोकरूपी तरुओंसे व्याप्त जन्म-मरणरूपी संसारके गहन वनके कुमार्गमें नष्ट होनेवाले जन्तुओंके लिए आप ही सार्थवाह तुल्य उत्पन्न हुए हैं। ( ४५ ) बहुत देर तक—सहस्रकोटि वर्षों तक भी आपके वास्तविक गुणोंका यदि कोई संकीर्तन करे तो भी उनकी गिनती करने में, हे नाथ ! कौन समर्थ हो सकता है ? ( ४६ )

इस प्रकार स्तुति करनेके पश्चात् देवेन्द्र तथा दूसरे भी चारों निकायोंके[४] देव भावपूर्वक प्रणाम करके अपने-अपने योग्य स्थानोंमें जा बैठे। ( ४७ ) मगधाधिप राजा श्रेणिक भी जिनेश्वर भगवान्के पास देवताओंका आगमन देखकर बड़े भारी सुभटसमूहके साथ राजपुरसे निकला। ( ४८ ) जिस स्थान में भगवान् ठहरे हुए थे उस स्थान पर आकर वह मगधनरेश मदोन्मत्त गजराज परसे नीचे उतरा और जिनवरकी स्तुति करके नीचे बैठा। ( ४९ )

समवसरणका वर्णन—

वह स्थान एक योजन जितने विशाल गोलाकार प्रदेशमें फैला हुआ था और उसके पहले हीसे तीन भाग किये गये थे। उसके तीन प्राकार थे तथा मणिमय विशाल गोपुरों ( दरवाजों ) से वह शोभित हो रहा था। ( ५० ) दो वक्षस्कार ( खण्ड ) थे और वे आठ महाप्रातिहार्योंसे युक्त थे। उसके प्रत्येक दरवाजे पर आठ-आठ नाटक खेले जा रहे थे। ( ५१ ) कमल एवं उत्पलसे युक्त निर्मल पानीसे भरी हुई सोलह उत्तम बावड़ियाँ चारों विदिशाओंमें चार-चारके हिसाबसे थीं। ( ५२ ) त्रिभुवनगुरु भगवान् महावीर भी एक अद्भुत सिंहासनके ऊपर सुखपूर्वक बैठे थे। छत्रके ऊपर छत्र, चामर, अशोकवृक्ष और भामण्डलसे वे युक्त थे। ( ५३ )

अब मैं देव एवं मानवसमूहसे व्याप्त प्रत्येक वक्षस्कार ( खण्ड या विभाग ) का वर्णन करूँगा— ( ५४ )

---

१. संतारो—मु०। २. अह—प्रत्यन्तरेषु। ३. स्वस्थानेषु। ४. देवोंके चार निकाय ( जातियाँ ) हैं: १. भवनपति, २. व्यन्तर, ३. ज्योतिष्क, और वैमानिक। देव विषयक जैन मन्तव्य जाननेके लिए देखो तत्त्वार्थसूत्रका चौथा अध्याय।

पढमम्मि य वक्खारे, परिसा निग्गन्थमहरिसीणं तु १ । तयणन्तरं पि बीए, सोहम्माईसुरवहूणं२ ॥ ५५ ॥
तइयम्मि य वक्खारे, परिसा अज्जाण गुणमहन्तीणं३ । तत्तो परं तु नियमा, जोइसकन्नाण परिसा य४ ॥ ५६ ॥
वन्तरवहूण तत्तो५, परिसा उण भवणवासियवहूणं६ । तत्तो परं तु नियमा, जोइसियाणं सुरवराणं७ ॥ ५७ ॥
वन्तरभवणिन्दाणं८, वक्खारेसु य हवन्ति परिसाओ९ । सोहम्माईण तओ, देवाणं कप्पवासीणं१० ॥ ५८ ॥
अवरम्मि य वक्खारे, परिसा मणुयाण नरवरिन्दाणं११ । होइ तिरिक्खाण पुणो, परिसा पुबुत्तरे भागे१२ ॥ ५९ ॥
एवं पसन्नचित्ते, सुरवरमेलीणपत्थिवसमूहे । पुच्छइ धम्मा-ऽधम्मं, तित्थयरं गोयमो नमिउं ॥ ६० ॥
तो अद्धमागहीए, भासाए सबजीवहियजणणं । जलहरगम्भीररवो, कहेइ धम्मं जिणवरिन्दो ॥ ६१ ॥

वीरस्य भगवतो देशना—

दबं च होइ दुविहं, जीवा-ऽजीवा तहेव नायबं । जीवा हवन्ति दुविहा, सिद्धा संसारवन्ता य ॥ ६२ ॥
जे होन्ति सिद्धजीवा, ताण अणन्तं सुहं अणोवमियं । अक्खयमयलमणन्तं, हवइ सया बाह[1]परिमुक्कं ॥ ६३ ॥
तत्थ य संसारत्था, दुविहा तस-थावरा मुणेयबा । उभए वि हुन्ति दुविहा, पज्जत्ता तह अपज्जत्ता ॥ ६४ ॥
पुढवि जल जलण मारुय, वणस्सई चेव थावरा भणिया । बेइन्दियाइ जाव उ, दुविह तसा सन्नि इयरे य ॥ ६५ ॥
जं तं अजीवदबं, धम्मा-ऽधम्माइभेयभिन्नं च । भवाण सिद्धिगमणं, तं विवरीयं अभवाणं ॥ ६६ ॥
मिच्छत्त-जोगपच्चय, तह य कसाएसु लेससहिएसु । एएसु चेव जीवो, बन्धइ असुहं सया कम्मं ॥ ६७ ॥

---

प्रथम वक्षस्कार ( खण्ड ) में निर्ग्रन्थ महर्षियोंकी परिषद् जमा हुई थी। दूसरेमें सौधर्म आदि देवोंकी देवियाँ थीं ( ५५ ) तीसरेमें अपने गुणोंके कारण महान् ऐसी साध्वियोंकी परिषद् थी। उसके पश्चात् नियमानुसार ज्योतिष्क देवलोककी देवियोंकी परिषद्का स्थान था। ( ५६ ) इसके अनन्तर व्यन्तरकन्या तथा भवनवासी देवियोंका स्थान आता था। इसके बाद, यथानियम, ज्योतिष्क देवोंका स्थान था। ( ५७ ) बादमें व्यन्तर एवं भवनेन्द्र देवोंका विभाग आता था। इनके बाद सौधर्म तथा कल्पवासी देवोंका विभाग था। ( ५८ ) अन्यमें मनुष्यों एवं राजाओंका स्थान था। उनके पश्चात् समवसरणके पूर्वोत्तर भागमें तिर्यंचोंका जमाव था। ( ५९ ) देवों और राजाओंके ऐसे समूहके बीच गौतम वन्दन करके तीर्थंकरदेवसे धर्म एवं अधर्मके बारेमें प्रश्न पूछते हैं। ( ६० ) तब मेघके समान गम्भीर ध्वनिवाले जिनवरेन्द्र महावीर अर्धमागधी भाषामें सभी लोगोंके लिये कल्याणकर ऐसे धर्मका इस प्रकार उपदेश देते हैं—( ६१ )

भगवान् महावीरका उपदेश

द्रव्य दो प्रकारके हैं। जीव और अजीव रूप ये दो भेद जानने योग्य हैं। जीवके भी दो भेद हैं—(१) सिद्ध, और (२) संसारी ( ६२ ) जो सिद्ध जीव होते हैं उनका सुख अनन्त, अनुपम, अक्षय, अमल, अनन्त एवं किसी भी प्रकारकी बाधासे सदा मुक्त अर्थात् अव्याबाध होता है। ( ६३ ) संसारी जीवोंके भी त्रस एवं स्थावर रूपसे दो भेद जानने चाहिए। इन दोनोंके भी पर्याप्त और अपर्याप्त रूप दो दो भेद हैं। ( ६४ ) पृथ्वी, पानी, आग, पवन और वनस्पति—ये पाँच स्थावर जीव कहे गए हैं। द्वीन्द्रियसे लेकर पंचेन्द्रिय तकके त्रस जीव हैं। उनके भी दो भेद हैं—(१) संज्ञी अर्थात् मनवाले, और (२) असंज्ञी अर्थात् मनरहित। ( ६५ ) जो अजीव द्रव्य है वह धर्म, अधर्म आदि भेदसे अनेक प्रकारका है। भव्य जीव मोक्षमें जाते हैं, जबकि अभव्य जीव मोक्षमें न जाकर इस संसारमें भटकते ही रहते हैं। ( ६६ ) मिथ्यात्व, मन-वचन-कायकी प्रवृत्ति रूप योग तथा लेश्या[2] सहित कषाय इन कारणोंसे जीव सर्वदा अशुभ कर्मका बन्ध करता है। ( ६७ ) सम्यक्त्वके

---

१. बाधा परिमुक्तम्। २. द्रव्य एवं भावके भेदसे लेश्याके दो प्रकार हैं। द्रव्य लेश्यामें शारीरिक वर्ण ( कृष्ण, नील, कापोत, पीत, पद्म और शुक्ल ) का समावेश होता है, जबकि आत्माके कृष्ण ( अत्यन्त कलुषित परिणाम ) आदि परिणामोंको भाव लेश्या कहते हैं।

नाणेण दंसणेण य, चारित्त-तवेण सम्मसहिएणं । मण-वयण-कायगुत्तो, अज्जिणइ अणन्तयं पुण्णं ॥ ६८ ॥
अट्ठविहभेयभिन्नं, कम्मं संखेवओ समक्खायं । बज्झन्ति य मुच्चन्ति य, जीवा परिणामजोगेणं ॥ ६९ ॥
संसारपवन्नाणं, जीवाणं विसयसङ्गमूढाणं । जं होइ तक्खणसुहं, तं पुण दुक्खं अणेगविहं ॥ ७० ॥
जाव य निमिसपमाणो, कालो वच्चेज्ज नरयलोगम्मि । तावं चिय नत्थि सुहं, जीवाणं पावकम्माणं ॥ ७१ ॥
दमणेसु ताडणेसु य, बन्धणनिब्भच्छणाइदोसेसु । दुक्खं तिरिक्खजीवा, अणुहवमाणा य अच्छन्ति ॥ ७२ ॥
संजोग-विप्पओगे, लाहा-ऽलाहे य राग-दोसेसु । मणुयाण हवइ दुक्खं, सारीरं माणसं चेव ॥ ७३ ॥
अप्पिड्ढियदेवाण वि, दट्ठूण महिड्ढिए सुरसमूहे । जं उप्पज्जइ दुक्खं, तत्तो गुरुयं चवणकाले ॥ ७४ ॥
एयारिसम्मि घोरे, संसारे चाउरङ्गमग्गम्मि । दुक्खेहि नवरि जीवो, भट्ठो मणुयत्तणं लहइ ॥ ७५ ॥
लद्धे वि माणुसत्ते, सबराइकुलेसु मन्दविभवेसु । उत्तमकुलम्मि दुक्खं, उप्पत्ती होइ जीवस्स ॥ ७६ ॥
उप्पन्नो वि हु सुकुले, वामण-बहिर-ऽन्ध-मूय-कुणि-खुज्जो । दुक्खेहि लहइ जीवो, निरोगपञ्चिन्दियं रूवं ॥ ७७ ॥
सव्वाण सुन्दराणं, लद्धे वि समागमे अपुण्णस्स । न हविज्ज धम्मबुद्धी, मूढस्स उ लोभ-मोहेणं ॥ ७८ ॥
उप्पन्ना वि य बुद्धी, धम्मस्सुवरिं कुधम्म-हम्मेसु । तह वि य पुण भामिज्जइ, न लहइ जिणदेसियं धम्मं ॥ ७९ ॥
लद्धूण माणुसत्तं, जस्स न धम्मे सया हवइ चित्तं । तस्स किर करयलत्थं, अमयं नट्ठं चिय नरस्स ॥ ८० ॥
केइत्थ धीरपुरिसा, चारित्तं गिण्हिऊण भावेण । अक्खण्डियचारित्ता, जाव ठिया उत्तमट्ठम्मि ॥ ८१ ॥

साथ ज्ञान, दर्शन, चारित्र एवं तपसे तथा मन-वचन-कायको अशुभ प्रवृत्तिसे दूर रखनेवाला जीव अनन्त पुण्य उपार्जित करता है। (६८) कर्मके संक्षेपमें आठ भेद कहे गए हैं। अपने-अपने परिणामके अनुसार जीव कर्मका बन्ध करते हैं या मुक्त होते हैं। (६९) विषय-सुखमें मूढ़ संसारी जीवको जो क्षणिक सुख प्रतीत होता है वह तो वस्तुतः अनेकविध दुःखरूप ही है। (७०) पापकर्म करनेवाले जीवको नरक लोकमें एक निमिष जितने भी समयमें सुख नहीं मिलता। (७१) तिर्यंच जीव, मार-पीट, बन्धन एवं तिरस्कार आदि दोषों द्वारा दुःखका अनुभव करते हैं। (७२) संयोग और वियोगमें, लाभमें और अलाभमें, रागमें और द्वेषमें मनुष्यको शारीरिक एवं मानसिक दुःख होता है। (७३) अल्प ऋद्धिवाले देवोंको महर्द्धिक सुरसमूहको देखकर जो दुःख होता है उससे भी भारी दुःख तो उन्हें च्यवनकालमें (देवगतिसे च्युत होकर दूसरी गतिमें जन्म लेते समय अर्थात् मरणकालमें) होता है। (७४) ऐसे घोर संसाररूपी चौराहेमें खड़ा हुआ जीव दूसरे जीवोंकी अपेक्षा तुलनामें दुःखसे मुक्त होने पर ही मानवयोनि प्राप्त करता है। (७५) मनुष्यत्व प्राप्त करनेके बावजूद भी मन्द पुण्यके कारण जीव शबर आदि कुलोंमें उत्पन्न होता है; उत्तम कुलोंमें जीवकी उत्पत्ति बड़ी कठिनाईसे होती है। (७६) उत्तम कुलमें उत्पन्न होने पर भी मनुष्य बौना, बहरा, अन्ध, गूँगा, ठूँठा और लूला-लँगड़ा होता है। जीव बड़ी मुश्किलसे पाँचों इन्द्रियोंसे नीरोग तथा सुरूप होता है। (७७) सभी सुन्दर वस्तुओंकी प्राप्ति होने पर भी अपुण्यशाली मूर्ख मनुष्यको लोभ एवं मोहवश धर्ममें बुद्धि ही नहीं होती। (७८) धर्म विषयक बुद्धि उत्पन्न होने पर भी कुधर्मरूपी क्रीड़ागृहोंमें वह घुमाया जाता है, जिससे जिनभावित धर्मको वह प्राप्त नहीं करता। (७९) मनुष्यत्व प्राप्त करके जिसका चित्त सर्वदा धर्ममें नहीं लगा रहता उस मनुष्यके करतलमें आया हुआ अमृत भी मानो नष्ट हो गया। (८०) यहाँ पर ऐसे भी कितने ही धीर पुरुष हुए थे जिन्होंने भावपूर्वक चारित्र ग्रहण किया था और अपने चारित्रमें अखण्डित रहकर अब उत्तम स्थान (मोक्ष) में जाकर ठहरे हैं। (८१) दूसरे भी ऐसे धीर पुरुष हैं जिन्होंने 'जिन' पदकी (तीर्थंकर नामकर्मकी) प्राप्तिके लिये कारणभूत बीस स्थानककी[1] आराधना करके तीनों लोकोंके लिये

[1]. अरिहंत[1], सिद्ध[2], प्रवचन[3], गुरु[4], स्थविर[5], बहुश्रुत[6] और तपस्वी[7] इन सातमें वत्सलता (अनुराग); अभीक्ष्ण ज्ञानोपयोग[8]; दर्शन[9], विनय[10], आवश्यक[11], शील[12] (उत्तर गुण), व्रत[13] (मूलगुण) इन पाँचमें निरतिचारता; क्षणलव[14] (निरन्तर समाधि), तप[15], त्याग[16] और वैयावृत्त्य[17] इन चारमें समाधि; अपूर्वज्ञानग्रहण[18] (निरन्तर ज्ञानाभ्यास), श्रुतभक्ति[19] तथा प्रवचन प्रभावना[20]—ये बीस तीर्थंकर नामकर्मकी प्राप्तिके कारण माने जाते हैं और इसीलिये इनकी आराधनाका उपदेश है।

अन्ने पुणो वि केई, वीसं जिणकारणाइँ भावेउं। तेलोक्कखोभणकरं, अणन्तसोक्खं समज्जन्ति ॥ ८२ ॥
अन्ने तवं विगिट्ठं, काउं, थोवावसेससंसारा। दो तिण्णि भवे गन्तुं, निव्वाणमणुत्तरमुवेन्ति ॥ ८३ ॥
काऊण तवमुयारं, आराहिय धीबलेण कालगया। ते होन्ति वरअणुत्तर–विमाणवासेसु अहमिन्दा ॥ ८४ ॥
तत्तो चुया समाणा, हलहर-चक्कहरभोग-रिद्धीओ। भोत्तूण सुचिरकालं, धम्मं काऊण सिज्झन्ति ८५ ॥
घेत्तूण समणधम्मं, घोरपरीसहपराइया अन्ने। भज्जन्ति संजमाओ, सेवन्ति अणुव्वयाणि पुणो ॥ ८६ ॥
तुट्ठा हवन्ति अन्ने, दरिसणमेत्तेण जिणवरिन्दाणं। पच्चक्खाणनिवित्तिं, न वि ते सुविणे वि गेण्हन्ति ॥ ८७ ॥
मिच्छत्तमोहियमई, निस्सीला निव्वया गिहारम्भे। पविसन्ति महाघोरं, संगामं विसयरसलोला ॥ ८८ ॥
अन्ने वि करिसणाई, वावारा विविहजन्तुसंबाधा। काऊण जन्ति नरयं, तिव्वमहावेयणं घोरं ॥ ८९ ॥
माया-कुडिलसहावा, कूडतुला-कूडमाणववहारा। धम्मं असद्दहन्ता, तिरिक्खजोणी उवणमन्ति ॥ ९० ॥
उज्जुयधम्मायारा, तणुयकसाया सहावभद्दा य। मज्झिमगुणेहि जुत्ता, लहन्ति ते माणुसं जम्मं ॥ ९१ ॥
अणुवय-महव्वएहि य, बालतवेण य हवन्ति संजुत्ता। ते होन्ति देवलोए, देवा परिणामजोगेणं ॥ ९२ ॥

---

आश्चर्यकारी ऐसा अनन्त सुख प्राप्त किया है। ( ८२ ) दूसरे ऐसे भी हैं जो घोर तप करके अपने संसारको अल्प कर देते हैं और दो या तीन भव तक इस संसारमें परिभ्रमण करके फिर अनुपम निर्वाण प्राप्त करते हैं। ( ८३ ) वे लोग जो उत्तम तप करते हैं तथा अपने बुद्धिबलके अनुसार आराधना करके मृत्यु प्राप्त करते हैं वे उत्तम अनुत्तर-विमानोंमें[३] अहमिन्द्र रूपसे उत्पन्न होते हैं। ( ८४ ) वहाँसे च्युत होने पर वे बलदेव, एवं चक्रवर्तीके भोग व ऐश्वर्यका चिरकाल तक उपभोग करके और बादमें धर्मका आचरण करके सिद्ध होते हैं। ( ८५ ) दूसरे ऐसे भी होते हैं जो घोर परीषहोंसे[४] पराजित होकर संयमसे भ्रष्ट होते हैं और पुनः गृहस्थके अणुव्रतोंका[५] पालन करते हैं। ( ८६ ) कई लोग ऐसे भी होते हैं जो जिनवरेन्द्रके दर्शनमात्रसे संतोष मानते हैं। वे स्वप्नमें भी प्रत्याख्यान ( त्याग ) और उससे प्राप्त होनेवाले सुखका अनुभव नहीं करते। ( ८७ ) मिथ्यात्वसे जिनकी मति मोहित हो गई है ऐसे चारित्रहीन, व्रतरहित एवं विषयरसमें आसक्त मनुष्य अतिघोर संग्राम जैसे गृहारम्भमें प्रवेश करते हैं। ( ८८ ) दूसरे मनुष्य खेती आदि व्यवस्थामें अनेक प्रकारके जन्तुओंका विनाश करके तीव्र एवं अत्यन्त दुःखसे परिपूर्ण घोर नरकमें जाते हैं। ( ८९ ) छल-कपटयुक्त एवं कुटिल स्वभाववाले, झूठे माप-तौलसे धन्धा-रोजगार करनेवाले तथा धर्ममें अश्रद्धा रखनेवाले तिर्यंच योनिमें उत्पन्न होते हैं। ( ९० ) जो सरल स्वभावके और धर्मका आचरण करनेवाले हैं, जिनके कषाय मन्द हैं और जो स्वभावसे भद्र तथा मध्यम गुणोंसे युक्त हैं वे मनुष्यजन्म प्राप्त करते हैं। ( ९१ ) जो अणुव्रत और महाव्रतका[६] पालन करते हैं और बालककी भाँति समझे बूझे बिना बाल-तप करते हैं वे अपने-अपने परिणामके अनुसार देवलोकोंमें देव रूपसे उत्पन्न होते हैं। ( ९२ ) जो ज्ञान, दर्शन एवं चारित्रमें तथा परस्पर

---

१. गच्छंति—प्रत्य०। २. घोरमणंतं दुरुत्तारं—प्रत्य०। ३. स्वर्ग लोकके अग्रभागमें विजय, वैजयन्त, जयन्त, अपराजित और सर्वार्थसिद्ध ये पाँच विमान एक दूसरेके ऊपर-ऊपर आए हैं। ये सबसे उत्तर—प्रधान होनेके कारण अनुत्तर कहलाते हैं। इनमेंसे प्रथमके चार विमानोंके देव द्विचरम अर्थात् दो बार मनुष्य जन्म धारण करके मोक्ष जाते हैं, जबकि सर्वार्थसिद्ध विमानके देव एक चरम—एक बार ही मनुष्य जन्म लेते हैं। वे उस विमानसे च्युत होने पर मनुष्यत्व धारण करके उसी जन्ममें मोक्ष प्राप्त करते हैं। अनुत्तर देवलोकका प्रत्येक देव इन्द्र जैसा स्वाधीन होता है। अतः उसे 'अहमिन्द्र' कहते हैं। ४. धर्ममार्गमें स्थिर रहने और कर्मबन्धनोंके विनाशार्थ जो भूख, प्यास आदि स्थिति समभावपूर्वक सहन करने योग्य है उसे परीषह कहते हैं। परीषह कुल बाईस हैं। विशेषके लिये देखो तत्त्वार्थसूत्र अ० ९ सू० ८-९। ५. गृहस्थके व्रत अणुव्रत कहलाते हैं। ये बारह हैं—(१) अहिंसा अणुव्रत, (२) सत्य अणुव्रत, (३) अचौर्य अणुव्रत, (४) ब्रह्मचर्य अणुव्रत, (५) अपरिग्रह अणुव्रत, (६) दिग्विरतिव्रत, (७) देशविरतिव्रत, (८) अनर्थदण्ड विरतिव्रत, (९) सामायिक व्रत, (१०) पोषधोपवास व्रत, (११) उपभोग परिभोग परिमाण व्रत, और (१२) अतिथिसंविभाग व्रत। इन व्रतोंके ब्योरेवार वर्णनके लिये देखो तत्त्वार्थसूत्र अ० ७ सू० १५–१६। ६. हिंसा, असत्य, चोरी, अब्रह्म ( कामवासना ) तथा परिग्रहके समग्र भावसे त्यागको महाव्रत कहते हैं। महाव्रत पाँच हैं—अहिंसा, सत्य, अचौर, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह। योगशास्त्रमें इसे 'यम' कहते हैं।

दंसण-नाण-चरित्ते, सुद्धा अन्नोन्नकरणजोएसु। देहे वि निरवयक्खा, सिद्धिं पावेन्ति धुयकम्मा ॥ ९३ ॥
तं अक्खयं अणन्तं, अबाबाहं सिवं परमसोक्खं। पावन्ति समणसीहा, कम्मट्ठविवज्जिया मोक्खं ॥ ९४ ॥
चउगइमहासमुद्दे, जीवा घोलन्ति कम्मपडिबद्धा। न य उत्तरेज्ज केई, मोत्तुं जिणधम्मबोहित्थं ॥ ९५ ॥
संसारमहागिम्हे, दुक्खायवतिब्वेयणुम्हवियं। जिणवयणमेहसीयल-उल्हवियं सयलजियलोयं ॥ ९६ ॥

**श्रेणिकस्य पद्मचरिते संशयः**

अह ते सुणित्तु धम्मं, जिणवरमुहकमलनिग्गयं देवा। सम्मत्तलद्धबुद्धी, गया य निययाइँ ठाणाइं ॥ ९७ ॥
मगहाहिवो वि राया, वीरजिणं पणमिऊण भावेणं। सबपरिवारसहिओ, कुसग्गनयरं समणुपत्तो ॥ ९८ ॥
ताव य दिवसवसाणे, अत्थं चिय दिणयरो समल्लीणो। मउलन्ति य कमलाइं, विरहो चक्कायमिहुणाणं ॥ ९९ ॥
उच्छरइ तमो गयणे, मइलन्तो दिसिवहे कसिणवण्णो। सज्जणचरिउज्जोयं, नज्जइ ता दुज्जणसहावो ॥ १०० ॥
राया वि नियभवणे, मणिदीवजलन्तकिरणविच्छुरिए। सयणे सुहप्पसुत्तो, कुसुमंपडोच्छइयपलङ्के ॥ १०१ ॥
निद्दं सेवन्तो च्चिय, सुविणे वि पुणो पुणो जिणवरिन्दं। पेच्छइ पुच्छइ य तओ, संसय परमं पयत्तेणं ॥१०२॥
घणगुरुगभीरगज्जिय—निणायबहुतूरबन्दिसद्देणं। अह उट्ठिओ महप्पा, थुवन्तो मङ्गलसएहिं ॥ १०३ ॥

---

करण[४] एवं योगमें[५] शुद्ध होते हैं और जो देहमें भी अनासक्त होते हैं वे अपने कर्मोंका नाश करके मुक्ति प्राप्त करते हैं। (९३) जो ज्ञानावरणीय आदि आठ प्रकारके कर्मसे रहित होते हैं वे श्रमणोंमें सिंह जैसे पराक्रमी ही उस अक्षय, अनन्त, अव्याबाध, शिव, और परमसुखमय मोक्ष प्राप्त करते हैं। (९४) चार गति[७] रूपी महासमुद्रमें कर्मसे जकड़े हुए जीव इधर-उधर टकराया करते हैं। जिनधर्मरूपी नौकाके सिवाय कोई इस समुद्रसे पार उन्हें नहीं उतार सकता। (९५) संसाररूपी अति भीषण ग्रीष्मकालमें दुःखरूपी गरमोसे तीव्र वेदनाका अनुभव करनेवाला समग्र जीवलोक जिनवचनरूपी मेघके शीतल जलसे शान्तिका अनुभव करता है। (९६)

इस प्रकार जिनवर श्रीमहावीरके मुखकमलसे निकले हुए धर्मके उपदेशको सुनकर बुद्धिमें सम्यक्त्व धारण करके वहाँपर आए हुए देव अपने-अपने स्थानपर चले गए। (९७) मगधाधिप राजा श्रेणिक भी भावपूर्वक वीर जिनेन्द्रको वन्दन करके अपने सारे परिवारके साथ कुशाग्रपुर (राजगृह) में लौट आया। (९८)

दिवसका अवसान होनेपर सूर्य अस्त हो गया, कमल म्लान हो गए और चक्रवाकका जोड़ा वियुक्त हो गया। (९९) दिक्पथोंको अपने कृष्णवर्णसे मलिन करता हुआ अंधकार आकाशमें फैल गया। इससे सज्जनोंके चरित्रका प्रकाश तथा दुर्जनोंका स्वभाव कैसा होता है यह जाना जाता है। (१००) राजा भी जलते हुए मणिमय दीपकोंकी किरणोंसे प्रकाशित अपने भवनमें गया और पुष्पोंकी चादरसे आच्छादित पलंगमें जाकर सो गया।। (१०१) यद्यपि वह सो गया था, फिर भी वह स्वप्नमें भगवान्‌को बार-बार देखता था और अत्यन्त प्रयत्नके साथ वह उनसे प्रश्न पूछता था। (१०२) प्रातःकाल होने पर बादलके समान अतिगम्भीर गर्जना करनेवाले अनेक प्रकारके वाद्य तथा बन्दीजनोंके संगीतसे वह महात्मा (राजा श्रेणिक) उठा और मंगल शब्दोंसे स्तुति करने लगा। (१०३)

---

१. जोएण—प्रत्य०। २. तिक्खेवेयणु—प्रत्य०। ३. ज्ञायते। ४. पटावस्तृत। ५. व्रत (५), श्रमणधर्म (१०), संयम (१७), वैयावृत्य (१०), ब्रह्मगुप्ति (९), ज्ञानादि (३), तप (१२) और क्रोधादि कषायका निग्रह (४)—इन ७० मूल गुणों (चरणसित्तरी) की सुरक्षा एवं पोषणके लिये जो दूसरे ७० त्यागीके नियम या उत्तर गुण कहे हैं उन्हें करणसित्तरि कहते हैं। वे ७० करण या उत्तर-गुण इस प्रकार है। पिण्डविशुद्धि (४), समिति (५), भावना (१२), प्रतिमा (१२), इन्द्रिय निरोध (५), प्रतिलेखना (२५), गुप्ति (३) और द्रव्य-क्षेत्र-काल-भाव रूप अभिग्रह (४)। यहाँपर करणसे अभिप्रेत ये ही ७० उत्तर-गुण हैं। ६. मन-वचन-कायकी प्रवृत्तिको योग कहते हैं, और इन त्रिविध योगके निरोधको जैन परिभाषामें संवर कहते हैं। योगशास्त्रमें निरूपित चित्तवृत्तिनिरोध रूप योग जैनपरिभाषाके अनुसार 'संवर' है। ७. देवगति, मनुष्यगति, तिर्यंचगति और नरकगति।

चिन्तेऊण पवत्तो, भणियं वीरेण धम्मसंजुत्तं । चक्कहराइनराणं, भुवणमिणं हवइ परिहाणं ॥ १०४ ॥
पउमचरियम्मि एत्तो, मणो महं कुणइ परमसंदेहं । कह वाणरेहि निहया, रक्खसवसहा अइबला वि ? ॥ १०५ ॥
जिणवरधम्मेणं चिय, महइमहाकुलसमुब्भवा जाया । विज्जासयाण पारं, गया य बलगव्विया वीरा[1] ॥ १०६ ॥
सुव्वन्ति लोयसत्थे, रावणपमुहा य रक्खसा सव्वे । वस-लोहिय-मंसाई-भक्खण-पाणे कयाहारा ॥ १०७ ॥
किर रावणस्स भाया, महाबलो नाम कुम्भयण्णो त्ति । छम्मासं विगयभओ, सेज्जासु निरन्तरं सुयइ ॥ १०८ ॥
जइ वि य गएसु अङ्गं, पेलिज्जइ गरुयपव्वयसमेसु । तेल्लघडेसु य कण्णा, पूरिज्जन्ते सुयन्तस्स ॥ १०९ ॥
पडुपडहतूरसद्दं, न सुणइ सो सम्मुहं पि वज्जन्तं । न य उट्ठेइ महप्पा, सेज्जाए अपुण्णकालम्मि ॥ ११० ॥
अह उट्ठिओ वि सन्तो, असणमहा[2] (णामह) घोरपरिगयसरीरो । पुरओ हवेज्ज जो सो, कुञ्जर-महिसाइणो गिलइ ॥ १११ ॥
काऊण उदरभरणं, सुर-माणुस-कुञ्जराइबहुएसु । पुणरवि सेज्जारूढो, भयरहिओ सुयइ छम्मासं ॥ ११२ ॥
अन्नं पि[3] एव सुव्वइ, जह इन्दो रावणेण संगामे । जिणिऊण नियलबद्धो, लङ्कानयरी समाणीओ ॥ ११३ ॥
को जिणिऊण समत्थो, इन्दं ससुरा-ऽसुरे वि तेलोक्के । जो सागरपेरन्तं, जम्बुद्दीवं समुद्धरइ ॥ ११४ ॥
एरावणो गइन्दो, जस्स य वज्जं अमोहपहरत्थं[4] । तस्स किर चिन्तिएण वि, अन्नो वि भवेज्ज मसिरासि(सी) ॥ ११५ ॥
सीहो मएण निहओ, साणेण य कुञ्जरो जहा भग्गो । तह विवरीयपयत्थं, कईहि रामायणं रइयं ॥ ११६ ॥
अलियं पि सव्वमेयं, उववत्तिविरुद्धपच्चयगुणेहिं । न य सद्दहन्ति पुरिसा, हवन्ति जे पण्डिया लोए ॥ ११७ ॥
एवं चिन्तन्तो च्चिय, संसयपरिहारकारणं राया । जिणदरिसणुस्सुयमणो, गमणुच्छाहो तओ जाओ ॥ ११८ ॥

---

वह ऐसा सोचने लगा कि—'धर्मके कारण ही चक्रवर्ती आदि पुरुषोंका इस लोकमें जन्म होता है ऐसा भगवान् महावीरने कहा है। (१०४) परन्तु पद्मचरितके बारेमें विचार करनेपर मेरा मन अत्यन्त सन्देहशील होता है कि अतिबलशाली राक्षसोंको वानरोंने कैसे मारा ? (१०५) बलसे गर्वित वे वीर राक्षस जिनवरके धर्मकी वजहसे बड़े-बड़े महान् कुलोंमें उत्पन्न हुए थे और सैकड़ों विद्याओंमें पारंगत हुए थे। (१०६) लौकिक शास्त्रोंमें ऐसा सुना जाता है कि रावण आदि सभी राक्षस मांस, रक्त एवं चरबी आदिका भक्षण और पान करते थे। (१०७) ऐसा भी सुना जाता है कि कुम्भकर्ण नामका रावणका महाबलशाली भाई निर्भय होकर निरन्तर छः मास तक शैयामें सोता रहता था। (१०८) सोए हुए उसके अंग यदि बड़े भारी पर्वतके समान हाथियोंसे कुचले जायँ, घड़ों तेलसे उसके कान भरे जायँ, अथवा बड़े-बड़े नगारों और दूसरे वाद्योंकी वज्रका भी भेद करे ऐसी ध्वनि उसके सामने की जाय तो भी समय पूर्ण न होने पर वह महात्मा शैया परसे नहीं उठता था। (१०९-१०) जगने पर उसका शरीर भूखसे इतना व्याकुल हो उठता था कि उसके सामने हाथी, भैंस आदि जो कुछ आता उसे वह निगल जाता था। (१११) देव, मनुष्य, हाथी आदि बहुतोंको अपने उदरमें समानेके बाद वह निर्भय होकर पुनः छः मासके लिये शैया पर आरूढ़ होकर सो जाता था। (११२) दूसरा भी ऐसा सुना जाता है कि इन्द्रको लड़ाईमें हराकर और उसे शृङ्खलासे बाँध कर रावण उसे लंका नगरीमें लाया था। (११३) जो सागर पर्यन्त फैले हुए जम्बूद्वीपको भी उठानेमें समर्थ हो उस इन्द्रको देव एवं दानवोंसे युक्त इस त्रिलोकमें कौन जीतनेमें समर्थ है ? (११४) जिसके पास ऐरावत जैसा गजेन्द्र हो और अमोघ प्रहारके लिए वज्र हो उसका तो केवल विचार करने पर ही दूसरा (शत्रु) काजलका ढेर हो जाता है ! (११५) 'मृगने सिंहको मार डाला', 'कुत्तेने हाथीको भगा दिया',—ऐसी विपरीत और असम्भव बातोंसे भरी हुई रामायण कवियोंने रची है। (११६) यह सब झूठ है और तर्क एवं विश्वासके विरुद्ध है। जो पण्डित हैं वे ऐसी बातोंमें श्रद्धा नहीं रखते।' (११७) ऐसा सोच कर राजा अपने संशयको दूर करनेके लिये जिनेश्वर भगवान्के दर्शनार्थ जानेको उत्सुक हुआ। अपने संशयके निवारणार्थ वह गया। (११८) उस समय वह प्रदेश मत्त भौरोंके चले जानेसे उत्तम कमलोंसे छाया हुआ-सा था, मधुर स्वरके निनादसे वह अत्यन्त रम्य प्रतीत होता था, पवनके संसर्गसे

---

१. धीरा—प्रत्य० । २. अशना—क्षुधा । ३. च—प्रत्य० । ४. प्रहरास्त्रम् ।

दट्ठुं वसन्तमाला, तिहत्थमेत्तट्ठियं गयवरारिं । पासेसु अञ्जणाए, कुरलि व नहङ्गणे भमइ ॥ ७९ ॥
हाहा ! हया सि मुद्धे !, पुव्वं दोहग्गविरहदुक्खेणं । बन्धवजणेण चत्ता, पुणरवि सीहेण पडिरुद्धा ॥ ८० ॥
एसा महिन्दतणया, पवणंजयगेहिणी गुहामज्झे । सीहेण खज्जमाणी, रक्खसु वणदेवए ! तुरियं ॥ ८१ ॥
दट्ठूण गुहावासी, मणिचूलो नाम तत्थ गन्धव्वो । काऊण सरहरूवं, धाडेइ गुहाउ पञ्चमुहं ॥ ८२ ॥
सीहभयम्मि ववगए, संपडिए जीवियव्वए बाला । सयणिज्जम्मि निसण्णा, वसन्तमालाएँ रइयम्मि ॥ ८३ ॥
ताव च्चिय गन्धव्वो, भणिओ देवीएँ चित्तमालाए । सामिय ! गायसु गीयं, एयाणं सज्झसावहरं ॥ ८४ ॥
तो गाइउं पवत्तो, गन्धव्वो मणहरं सह पियाए । वरवीणागहियकरो, जिणवरथुइमङ्गलसणाहं ॥ ८५ ॥
सोऊण गीयसद्दं, महिन्दतणया वसन्तमाला य । ववगयभयाउ दोण्णि वि, अच्छन्ति तहिं गुहावासे ॥ ८६ ॥
जाए पभायसमए, नाणाविहजलय-थलयकुसुमेहिं । मुणिसुव्वयस्स चलणे, अच्चेन्ति विसुद्धभावाओ ॥ ८७ ॥
अच्छन्ति तत्थ दोण्णि वि, जिणपूया-वन्दणुज्जयमईओ । गन्धव्वो च्चिय ताओ रक्खइ निययं पयत्तेणं ॥ ८८ ॥

अञ्जनायाः पुत्रप्रसूतिः —

अह अञ्जणा कयाई, वसन्तमालाए विरइएँ सयणे । वरदारयं पसूया, पुव्वदिसा चेव दिवसयरं ॥ ८९ ॥
तस्स पभावेण गुहा, वरतरुवरकुसुम-पल्लवसणाहा । जाया कोइलमुहला, महुयरझंकारगीयरवा ॥ ९० ॥
घेत्तूण बालयं सा, उच्छङ्गे अञ्जणा रुयइ मुद्धा । किं वच्छ ! करेमि तुहं, एत्थारण्णे अपुण्णा हं ? ॥ ९१ ॥
एस पिया ते पुत्तय ! अहवा मायामहस्स य घरम्मि । जइ तुज्झ जम्मसमओ, होन्तो वि तओ महाणन्दो ॥ ९२ ॥
तुज्झ पसाएण अहं, पुत्तय ! जीवामि नत्थि संदेहो । पइसयणविप्पमुक्का, जूहपणट्ठा मई चेव ॥ ९३ ॥

---

अंजनाके पास तीन हाथ जितनी दूरी पर स्थित सिंहको देखकर वसन्तमाला कुरली पक्षिणीकी भाँति आकाशमें घूमने लगी। (७९) हे मुग्धे ! पहले दुर्भाग्यवश विरह-दुःखसे तू मारी गई और बन्धुजनोंने तेरा परित्याग किया। अब पुनः तू सिंहके द्वारा घेरी गई है। (८०) हे वनदेवते ! यह महेन्द्रकी पुत्री और पवनंजयकी गृहिणी गुफामें सिंह द्वारा खाई जा रही है, इसकी तुम जल्दी रक्षा करो। (८१) उस गुफामें रहनेवाले मणिचूड़ नामके गन्धर्वने यह देखकर शरभका रूप धारण किया और गुफामेंसे सिंहको भगा दिया। (८२) सिंहका भय दूर होने पर और जानमें जान आने पर वह बाला अंजना वसन्तमाला द्वारा रचित शय्या पर बैठी। (८३) उस समय देवी चित्रमालाने गन्धर्वसे कहा कि, हे स्वामी ! इनके भयको दूर करनेवाला एक गीत आप गावें। (८४) तब वह गन्धर्व उत्तम वीणा हाथमें धारण करके अपनी प्रियाके साथ जिनवरकी स्तुति एवं मंगलसे युक्त मनोहर गीत गाने लगा। (८५) गीतकी ध्वनि सुनकर जिनका भय दूर हो गया है ऐसी महेन्द्रतनया अंजना और वसन्तमाला दोनों ही उस गुफागृहमें ठहरीं। (८६) प्रभातवेला होने पर जलमें एवं स्थलमें उत्पन्न होनेवाले नानाविध पुष्पोंसे उन्होंने मुनिसुव्रतस्वामीके चरणोंमें विशुद्ध भावसे पूजा की। (८७) वहाँ पर जिनपूजा एवं वन्दनमें उद्यमशील बुद्धिवाली वे दोनों रहने लगीं और गन्धर्व भी सतत प्रयत्नसे उनकी रक्षा करने लगा। (८८)

इसके पश्चात् कभी वसन्तमाला द्वारा विरचित शयनके ऊपर अंजनाने पूर्वदिशामें उगनेवाले सूर्यकी भाँति एक उत्तम पुत्रको जन्म दिया। (८९) उसके प्रभावसे वह गुफा उत्तम वृक्षोंके सुन्दर फूल और पत्तोंसे युक्त, कोयलसे मुखरित तथा भौरोंके झंकारकी गीतध्वनिसे व्याप्त हो गई। (९०) बालकको गोदमें धारण करके वह मुग्धा अंजना रोती थी कि, हे वत्स ! अपुण्यशाली मैं इस अरण्यमें तेरे लिए क्या करूँ ? (९१) हे पुत्र ! पिताके अथवा मातामहके घरमें तेरा यह जन्मोत्सव होता तो आनन्द-आनन्द छा जाता (९२) हे पुत्र ! तेरे प्रसादसे ही यूथसे परिभ्रष्ट हिरनीकी भाँति पति एवं स्वजनसे मुक्त मैं जी रही हूँ। (९३) इस पर वसन्तमालाने कहा कि, हे स्वामिनी ! ऐसी सारी ग्लानिका परित्याग

भणइ य वसन्तमाला, सामिणि छड्डेहि परिभवं सव्वं । न य होइ अलियवयणं, जं पुव्वं मुणिवराइट्ठं ॥ ९४ ॥

अञ्जनायाः मातुलमीलनम्—

एयं ताण पलावं, सुणिऊण नहङ्गणाउ ओइण्णो । सयलपरिवारसहिओ, ताव य विज्जाहरो सहसा ॥ ९५ ॥
पेच्छइ गुहापविट्ठो, जुवईओ दोण्णि रूवकलियाओ । पुच्छइ किवालुयमणो, कत्तो सि इहाऽऽगया तुब्भे ? ॥ ९६ ॥
भणइ य वसन्तमाला, सुपुरिस! एसा महिन्दनिवधूया । नामेण अञ्जणा वि हु, महिला पवणंजयभडस्स ॥ ९७ ॥
सो अन्नया कयाई, काऊण इमाएँ गब्भसंभूई । चलिओ सामिसयासं, न य केणइ तत्थ परिणाओ ॥ ९८ ॥
दिट्ठा य सासुयाए, गुरुभारा एस मूढहियायाए । काऊण दुट्ठसीला, पिउभवणं पेसिया सिग्घं ॥ ९९ ॥
तेण वि य महिन्देणं, निच्छूढा तिव्वदोसभीएणं । समयं मए पविट्ठा, एसा रण्णं महाघोरं ॥ १०० ॥
एसा दोसविमुक्का, रयणीए अज्ज पच्छिमे जामे । वरदारयं पसूया, पलियङ्कगुहाएँ मज्झम्मि ॥ १०१ ॥
एयं चिय परिकहिए, जंपइ विज्जाहरो सुणसु भद्दे! । नामेण चित्तभाणू , मज्झ पिया कुरुवरद्दीवे ॥ १०२ ॥
पडिसुज्जउ त्ति अहयं, सुन्दरमालाएँ कुच्छिसंभूओ । वरहिययसुन्दरीए, भाया य महिन्दभज्जाए ॥ १०३ ॥
मह एस भइणिधूया, बाला चिरकालदिट्ठपम्हुट्ठा । साभिन्नाणेहि पुणो, मुणिया सयणाणुराएणं ॥ १०४ ॥
नाऊण माउलं सा, रुवइ वणे तत्थ अञ्जणा कलुणं । घणदुक्खवेढियङ्गी, वसन्तमालाएँ समसहिया ॥ १०५ ॥
वारेऊण रुयन्ती, भणिओ पडिसुज्जएण गणियण्णू । नक्खत्त-करण-जोगं, कहेहि एयस्स बालस्स ॥ १०६ ॥
सो भणइ अज्ज दियहो, विभावसू बहुलअट्ठमी य चेत्तस्स । समणो च्चिय नक्खत्तं, बम्भा उण भण्णए जोगो ॥ १०७ ॥
मेसम्मि रवी तुङ्गो, वट्टइ मयरे ससी य समठाणे । आरो वसभे गमणो, कुलिरम्मि य भग्गवो तुङ्गो ॥ १०८ ॥
गुरुसणि मीणे तुङ्गा, बुहो य कण्णंमि वट्टए उच्चो । साहिन्ति रायरिद्धिं, इमस्स बालस्स जोगत्तं ॥ १०९ ॥

---

करो । मुनिवरने पहले जो कुछ कहा है वह असत्य कथन नहीं होगा। (९४) उनके ऐसी बातचीतको जानकर सम्पूर्ण परिवारके साथ एक विद्याधर सहसा वहाँ आकाशमेंसे नीचे उतरा। (९५) गुफ़ामें प्रवेश करके उसने दो रूपवती युवतियोंको देखा। दयालु मनवाले उसने पूछा कि यहाँ पर तुम कहाँसे आई हो ? (९६) इस पर वसन्तमालाने कहा कि, हे सुपुरुष ! यह महेन्द्रकी अंजना नामकी पुत्री तथा सुभट पवनंजयकी पत्नी है। (९७) वह पवनंजय कभी एक बार इसमें गर्भकी उत्पत्ति करके स्वामी रावणके पास चला गया। किसीने भी वहाँ यह बात न जानी। (९८) मूढ़ हृदयवाली सासने देखा कि यह गर्भवती है। कुशीलका दोषारोपण करके उसे शीघ्रही पिताके घर पर भेज दिया। (९९) बड़े भारी दोषसे भयभीत उस महेन्द्रने भी इसे निकाल दिया। इस कारण मेरे साथ इसने अतिभयंकर अरण्यमें प्रवेश किया है। (१००) दोषसे रहित इसने आज रातके पिछले प्रहरमें इस पर्यंकगुफ़ामें उत्तम पुत्रको जन्म दिया है। (१०१) इस प्रकार कहने पर विद्याधरने कहा कि, हे भद्रे ! सुनो। कुरुवर द्वीपमें मेरे चित्रभानु नामके पिता हैं। सुन्दर माताकी गोदसे उत्पन्न मैं प्रतिसूर्यक, महेन्द्रकी भार्या वरहृदयसुन्दरीका भाई हूँ। (१०२-१०३) यह कन्या मेरी बहनकी लड़की है। चिरकालके बाद देखनेके कारण यह विस्मृत-सी हो गई थी, परन्तु स्वजनके अनुरागके कारण मैंने इसे पहचान लिया है। (१०४) अपने मामाको पहचानकर वह अंजना उस अरण्यमें करुण स्वरसे रोने लगी। अत्यन्त दुःखसे परिव्याप्त शरीरवाली वह वसन्तमाला द्वारा आश्वस्त की गई। (१०५) रोती हुई उसे शान्त करके प्रतिसूर्यकने ज्योतिषीसे पूछा कि इस बालकका नक्षत्र, करण एवं योग कहो। (१०६) उसने कहा कि आज रविवारका दिन तथा चैत्रमासकी कृष्णाष्टमी है। श्रवण नक्षत्र और ब्राह्म नामका योग कहा गया है। (१०७) मेषमें रवि उच्च स्थान पर है, मकरमें चन्द्रमा समस्थान पर है। मंगलका गमन वृषमें है और मेषमें शुक्र उच्च स्थान पर है। (१०८) गुरु और शनि मीनमें उन्नत स्थानपर हैं, बुध कन्या राशिमें उच्च है। ये सब इस बालककी राज-ऋद्धि तथा योगित्वके सूचक हैं। (१०९) हे सुपुरुष ! उस समय शुभ मुहूर्त था और मीनका उदय था।

सुपुरिस! सुभो मुहुत्तो, उदओ मीणस्स आसि तवेलं । सबे गहाऽणुकूला, विद्धिट्ठाणेसु वट्टन्ति ॥ ११० ॥
एवं महानिमित्तं, भणियं बल-भोग-रज्ज-सामिद्धी । भोत्तूण एस बालो, सिद्धिसुहं चेव पाविहिई ॥ १११ ॥
नक्खत्तपाढयं पि य, संपूएऊण तत्थ पडिसूरो । तो भणइ भाइणेज्जी, हणुरुहनयरं पगच्छामो ॥ ११२ ॥
तो निग्गया गुहाओ, ठाणनिवासिं सुरं खमावेउं । वच्चइ नहङ्गणेणं, वरकणयविमाणमारूढा ॥ ११३ ॥
उच्छङ्गवट्टियतणू, बालो दट्ठूण खिङ्खिणीजालं । मीणो ब समुच्छलिउं, पडिओ गिरिणो सिलावट्टे ॥ ११४ ॥
दट्ठूण सुयं पडियं, रोयन्ती भणइ अञ्जणा कलुणं । दाऊण निही मज्झं, अच्छीणि पुणो अवहियाणि ॥ ११५ ॥
तो सा महिन्दतणया, समयं पडिसुज्जएण अवइण्णा । हाहाकारमुहरवा, पेच्छइ य सिलायले बालं ॥ ११६ ॥
निरुवहयङ्गोवङ्गो, गहिओ बालाएँ परमतुट्ठाए । पडिसुज्जएण वि तओ, पसंसिओ हरिसियमणेणं ॥ ११७ ॥
जाणविमाणारूढा, समयं पुत्तेण अञ्जणा तुरियं । बहुतूरमङ्गलेहिं, पवेसिया हणुरुहं नयरं ॥ ११८ ॥
जम्मूसवो महन्तो, तस्स कओ खेयरेहि तुट्ठेहिं । देवेहि देवलोए, नज्जइ इन्दे समुप्पन्ने ॥ ११९ ॥
बालत्तणम्मि जेणं, सेलो आचुण्णिओ य पडिएणं । तेणं चिय सिरिसेलो, नामं पडिसुज्जएण कयं ॥ १२० ॥
हणुरुहनयरम्मि जहा, सक्कारो पाविओ अइमहन्तो । हणुओ त्ति तेण नामं, बीयं ठवियं गुरुयणेणं ॥ १२१ ॥
सबजणाणन्दयरो, तम्मि पुरे सुरकुमारसमरूवो । अच्छइ परिकीलन्तो, सुहेण जणणीएँ हिययइट्ठो ॥ १२२ ॥

एव नरा सुणिऊण महन्तं, पुबकयं बहुदुक्खविवायं ।
संजमसुट्ठियउज्जुयभावा, होह सया विमले जिणधम्मे ॥ १२३ ॥

॥ इय पउमचरिए हणुयसंभवविहाणो नाम सत्तरसमो उद्देसओ समत्तो ॥

---

सब अनुकूल ग्रह वृद्धिस्थानमें रहे हुए हैं। (११०) यह महानिमित्त कहता है कि बल, भोग, राज्य एवं समृद्धिका उपभोग करके यह बालक मोक्षसुख प्राप्त करेगा। (१११) वहाँ प्रतिसूर्यने नक्षत्रपाठक (ज्योतिषी) का सम्मान करके अपनी भानजीसे कहा कि हम हनुरुह नगरको जावें। (११२) बादमें उस स्थानमें रहनेवाले देवसे क्षमायाचना करके वह गुफामेंसे बाहर निकली और सोनेके बने हुए उत्तम विमानमें आरूढ़ होकर चली। (११३) गोदमें जिसका शरीर धारण किया हुआ है ऐसा वह बालक किंकिणीके समूहको देखकर मछलीकी भाँति उछला और पहाड़की शिलापर जा गिरा। (११४) पुत्र नीचे गिरा है ऐसा देखकर अंजना करुण स्वरमें रोकर कहने लगी कि मुझे खज़ाना देकर फिर आँखें छीन ली हैं! (११५) तब मुखसे हाहाकार ध्वनि करती हुई वह महेन्द्रतनया अंजना प्रतिसूर्यके साथ नीचे उतरी और शिलातल पर बालकको देखा। (११६) अक्षत अंगोपांगवाले उस बालकको अंजनाने आनन्दमें विभोर होकर उठा लिया। हर्षित मनवाले प्रतिसूर्यने भी तब उसकी प्रशंसा की। (११७) पुत्रके साथ अंजना शीघ्र ही विमानके वाहन पर आरूढ़ हुई और नानाविध मंगल वाद्योंके साथ हनुरुहनगरमें उसका प्रवेश कराया गया। (११८) इन्द्रके उत्पन्न होने पर देवलोकमें देवों द्वारा जैसा जन्मोत्सव मनाया जाता है वैसा ही आनन्दमें आये हुए खेचरोंने उसका जन्मोत्सव मनाया। (११९) बचपनमें चूँकि गिरनेसे पहाड़ चूर्ण-चूर्ण कर दिया था, अतएव प्रतिसूर्यने उसका नाम श्रीशैल रखा। (१२०) और चूँकि हनुरुहनगरमें बहुत बड़ा सत्कार पाया था, इसलिए गुरुजनोंने उसका दूसरा नाम हनुमान रखा। (१२१) सब लोगोंको आनन्द देनेवाला, देवकुमारके समान रूपवाला और माताके मनको प्रिय वह उस नगरमें क्रीड़ा करता हुआ सुखपूर्वक रहने लगा। (१२२)

इस प्रकार बड़े भारी और अत्यन्त दुःखदायी फल देनेवाले पूर्वकृत कर्मके बारेमें सुनकर मनुष्य विमल जिनधर्ममें सर्वदा संयममें सुस्थित तथा ऋजुभावसे युक्त हों। (१२३)

। पद्मचरितमें हनुमानजन्मविधान नामक सत्रहवाँ उद्देश समाप्त हुआ ।

## १८. पवणंजय-अंजणासुन्दरीसमागमविहाणं

**पवनञ्जयेन अञ्जनाया गवेषणा—**

एवं ते मगहाहिव!, कहियं सिरिसेलजम्मसंबन्धं । एत्तो सुणाहि संपइ, पवणंजयकारणं सव्वं ॥ १ ॥
पवणंजएण एत्तो, गन्तुं लङ्काहिवं पणमिऊणं । लद्धाएसेणं चिय, वरुणेण समं कयं जुज्झं ॥ २ ॥
संगामम्मि पवत्ते, वरुणं उवउट्ठिऊण पवणगई । कारेइ संधिसमयं, जलकन्तो दूसणं मुयइ ॥ ३ ॥
लङ्काहिवेण एत्तो, सम्माणेऊण तत्थ पवणगई । वीसज्जिओ य वच्चइ, सपुरं गयणेण तूरन्तो ॥ ४ ॥
पविसरइ नियनयरं, गुरूण काऊण सहरिसो विणयं । कन्तासमूसुयमणो, अल्लीणो अञ्जणाभवणं ॥ ५ ॥
तत्थ भवणे निविट्ठो, संभासेऊण परियणं सयलं । कन्तं अपेच्छमाणो, पुच्छइ पवणंजओ मित्तं ॥ ६ ॥
परिमुणियकारणेणं, सिट्ठं मित्तेण तुज्झ सा महिला । नीया महिन्दनयरं, तत्थऽच्छइ पिइहरे बाला ॥ ७ ॥
एवं च कहियमेत्ते, महिन्दनयरं गओ पवणवेगो । दट्ठूण नियससुरं, रियइ[1] तओ अञ्जणाभवणं ॥ ८ ॥
तत्थ वि य अपेच्छन्तो, कन्ताविरहग्गितवियसव्वङ्गो । भवणेक्कवरतरुणी[2], पुच्छइ कत्तो महं भज्जा? ॥ ९ ॥
तीए वि तस्स सिट्ठं, सा महिला तुज्झ गब्भदोसेणं । अववायजणियदुक्खा, गुरूहि चत्ता गया रण्णं ॥ १० ॥
सुणिऊण वयणमेयं, पवणगई दुक्खदूमियसरीरो । छिद्देण य निग्गन्तुं, भमइ य कन्ता[3] गवेसन्तो ॥ ११ ॥
परिहिण्डिऊण वसुहं, अलहन्तो अञ्जणाएँ पडिवत्ती । गच्छसु आइच्चपुरं, मित्तं पवणंजओ भणइ ॥ १२ ॥
एयं चिय संबन्धं, गुरूण सव्वं कहेहि गन्तूण । अहयं पुण पुहइयले, भमामि कन्ता[4] गवेसन्तो ॥ १३ ॥
जइ तं महिन्दतणयं, एत्थ न पेच्छामि परिभमन्तो हं । तो निच्छएण मरणं, मित्त पइन्ना महं एसा ॥ १४ ॥

## १८. पवनंजय तथा अंजनासुन्दरीका समागम

श्रीगौतम गणधर राजा श्रेणिकसे कहते हैं कि, हे मगधनरेश! मैंने इस प्रकार तुम्हें श्रीशैलके जन्मका वृत्तान्त कहा। अब यहाँसे पवनंजयके बारेमें जो कुछ कहता हूँ वह सब तुम सुनो। (१)

उधर लंकाधिप रावणके पास जाकर, प्रणाम करके तथा आज्ञा लेकर पवनंजयने वरुणके साथ युद्ध किया। (२) युद्ध होने पर वरुणको हराकर पवनगतिने संधि कराई। जलके स्वामी वरुणने खरदूषणको छोड़ दिया। (३) इस पर रावणने पवनगतिका लंकामें सम्मान करके उसे जानेकी अनुमति दी। वह गगनमार्गसे जल्दी जल्दी प्रयाण करता हुआ अपने नगरकी ओर चल पड़ा। (४) अपने नगरमें प्रवेश किया। आनन्दमें आये हुए उसने गुरुजनोंका विनय किया। बादमें पत्नीके लिए उत्सुक मनवाले उसने अंजनाके भवनमें प्रवेश किया। (५) उस भवनमें प्रविष्ट पवनंजयने सभी परिजनोंके साथ बातचीत की, किन्तु अपनी पत्नीको न देखकर उसने मित्रसे पूछा। (६) कारण जानकर मित्रने कहा कि तुम्हारी उस पत्नीको महेन्द्रनगर ले गये हैं। वहाँ अपने मायकेमें वह बाला है। (७) इस प्रकार कहने पर पवनवेग महेन्द्रनगरमें गया। और अपने श्वसुरके दर्शन करके वह अंजनाके भवनमें गया। (८) वहाँ पर भी पत्नीको न देखकर सारे शरीरमें विरहाग्निसे जलते हुए उसने उस भवनमें रहनेवाली एक सुन्दरीसे पूछा कि मेरी भार्या कहाँ है? (९) उसने भी उसे कहा कि गर्भके दोषके कारण होनेवाली निन्दासे दुःखित गुरुजनोंने तुम्हारी स्त्रीका परित्याग कर दिया है, जिससे वह अरण्यमें चली गई है। (१०) यह बात सुनकर दुःखसे पीड़ित शरीरवाला पवनगति दरवाजेसे बाहर निकला और पत्नीको खोजता हुआ भटकने लगा। (११) पृथ्वीमें परिभ्रमण करने पर भी अंजनाकी खबर न लगनेसे पवनंजयने मित्रसे कहा कि तुम आदित्यपुर जाओ। (१२) वहाँ जाकर गुरुजनोंसे यह समग्र वृत्तान्त कह सुनाना। मैं तो पृथ्वीतलपर पत्नीको ढूँढ़ता फिरता हूँ। (१३) हे मित्र! परिभ्रमण करता हुआ मैं यदि उस अंजनाको यहाँ नहीं देखूँगा तो निश्चय ही

१. इयर्ति-गच्छति। २. तरुणि—प्रत्य०। ३-४. कंतं—प्रत्य०।

तं मोत्तूण पहसिओ, आइच्चपुरं खणेण संपत्तो । पवणंजयसंबन्धं, गुरूण सबं निवेएइ ॥ १५ ॥

**पवनञ्जयस्य विलपनम्—**

पवणंजओ वि एत्तो, आरुहिउं गयवरं गयणगामी । परिहिण्डिऊण वसुहं, कुणइ पलावं तओ विमणो ॥ १६ ॥
सोगायवसंतत्ता, मिणालदलकमलकोमलसरीरा । हरिणि ब जूहभट्ठा, कत्तो व गया महं कन्ता ? ॥ १७ ॥
गुरुभारखेइयङ्गी, चलणेहिं दब्भसूइभिन्नेहिं । गमणं अणुच्छहन्ती, किं खइया दुट्ठसत्तेणं ? ॥ १८ ॥
किं वा असण-तिसाए, बाहिज्जन्ती मुया[1] अरण्णम्मि ? । किं खेयरेण केणइ, अवहरिया सा महं कन्ता ? ॥ १९ ॥
एवं बहुप्पयारं, पवणगई विलविऊण दीणमुहो । भूयरवं[2] नाम वणं, संपत्तो सो गवेसन्तो ॥ २० ॥
तत्थ वि य अपेच्छन्तो, महिलं पवणंजओ विगयहासो । तो सुमरिउं पइन्नं, सत्थेसु समं मुयइ हत्थी[3] ॥ २१ ॥
जं परिहवो महन्तो, तुज्झ कओ वाहणाइसत्तेणं । तं खमसु मज्झ गयवर ! विहरसु रण्णे जहिच्छाए ॥ २२ ॥
एवं चिय वोलीणा, रयणी पवणंजयस्स तम्मि वणे । जं पिउणा तस्स कयं, तं मगहवई सुणसु एत्तो ॥ २३ ॥
पवणंजयवुत्तन्ते, मित्तेण निवेइए गुरूण तओ । सबो सयण-परियणो, जाओ अइदुक्खिओ विमणो ॥ २४ ॥
सुयसोगगग्गरगिरा, केउ (कित्ति) मई भणइ पहसियं एत्तो । पुत्तं मोत्तूण ममं, एगागी किं तुमं आओ ? ॥ २५ ॥
सो भणइ देवि ! तेणं, अहयं संपेसिओ इहं तुरिओ । विरहभयदुक्खिएणं, काऊण इमं पइन्नं तु ॥ २६ ॥
जइ तं एत्थ वरतणू[4], न य हं पेच्छामि सोमससिवयणं । ता मज्झ एत्थ मरणं, होही भणियं तुह सुएणं ॥ २७ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, केउ (कित्ति) मई मुच्छिया समासत्था । जुवईहि संपरिवुडा, कुणइ पलावं तओ कलुणं ॥ २८ ॥

मेरा मरण समझो—यह मेरी प्रतिज्ञा है । ( १४ ) उसे छोड़कर प्रहसित क्षणभरमें आदित्यपुर आ पहुँचा और पवनंजयका सारा वृत्तान्त कह सुनाया । (१५)

इधर विमनस्क पवनंजय भी गगनगामी उत्तम हाथीके ऊपर आरोहण करके पृथ्वी पर भ्रमण करता हुआ प्रलाप करने लगा कि शोकरूपी आतपसे सन्तप्त और मृणाल एवं कमलदलके समान कोमल शरीरवाली मेरी पत्नी यूथभ्रष्ट हरिणीकी भाँति कहाँ गई है ? (१६-१७) गर्भके भारसे खिन्न अंगवाली और दर्भकी सूई जैसी नोकोंसे पैर क्षत-विक्षत हो जानेसे गमनके लिए अनुत्साहित उसे किसी दुष्ट प्राणीने खा तो नहीं लिया होगा ? (१८) अथवा भूख और प्याससे पीड़ित होकर जंगलमें वह मर तो नहीं गई होगी ? किसी खेचरने तो क्या मेरी उस पत्नीका अपहरण नहीं किया होगा ? (१९) इस तरह अनेक प्रकारसे प्रलाप करके दीन मुखवाले पवनगतिने खोजते खोजते भूतरव नामके वनमें प्रवेश किया। (२०) जिसकी हँसी नष्ट हो गई है ऐसे पवनंजयने वहाँ पर भी पत्नीको न देखकर और अपनी प्रतिज्ञाको याद करके शस्त्रोंके साथ हाथीको छोड़ दिया । (२१) हे गजवर ! वाहनमें अत्यन्त आसक्त मैंने तुम्हारा जो बड़ा भारी तिरस्कार किया है उसके लिए तुम मुझे क्षमा करो और इच्छानुसार वनमें विचरण करो । (२२) इस प्रकार उस वनमें पवनंजयकी रात व्यतीत हुई ।

हे मगधपति ! इधर उसके पिताने जो किया वह तुम अब सुनो । (२३) जब मित्रने पवनंजयका वृत्तान्त गुरुजनोंसे निवेदित किया, तब सभी स्वजन परिजन अत्यन्त दुःखित हो शून्यचित्तसे हो गये । (२४) दुःख एवं शोकके कारण गद्गद् वाणीमें कीर्तिमतीने प्रहसितसे कहा कि मेरे पुत्रको अकेला छोड़कर तू यहाँ क्यों आया ? (२५) उसने कहा कि, हे देवी ! विरहके भयसे दुःखित उसीने ऐसी प्रतिज्ञा करके यहाँपर मुझे जल्दी भेजा है । (२६) आपके पुत्रने कहा है कि उत्तम शरीरवाली तथा चन्द्रमाके समान सौम्य वदनवाली उसे मैं यहाँ नहीं देखूँगा तो मेरा यहाँ मरण होगा । (२७) यह वचन सुनकर कीर्तिमती मूर्च्छित हो गई । होशमें आनेपर स्त्रियोंसे घिरी हुई वह करुण प्रलाप करने लगी । (२८) कार्याकार्यका

१. मया—प्रत्य० । २. भूयवरं—प्रत्य० । ३. हत्थि—प्रत्य० । ४. वरतणुं—प्रत्य० ।

अमुणियकज्जाएँ मए, पावाए एरिसं कयं कम्मं। जीवस्स वि संदेहो, जेण य पुत्तस्स मे जाओ ॥ २९ ॥
एयं आइच्चपुरं, आरामुज्जाण-काणणसमिद्धं। मह पुत्तेण विरहियं, देइ सोहं अरण्णं व ॥ ३० ॥
संठाविऊण महिलं, पल्हाओ निग्गओ पुरवराओ। पुत्तस्स मग्गणट्ठे, पुरओ च्चिय पहसियं काउं ॥ ३१ ॥
सबे वि खेयरिन्दा, वाहरिया उभयसेढिवत्थबा। सिग्घं चिय संपत्ता, पल्हायनराहिवसयासं ॥ ३२ ॥
हिण्डन्ति गवेसन्ता, पवणगइं ते समन्तओ पुहइं। पडिसुज्जएण दिट्ठा, दूया पल्हायनिवतणया ॥ ३३ ॥
परिपुच्छिएहि सिट्ठं, पवणंजयकारणं अपरिसेसं। सोऊण अञ्जणा वि य, अहिययरं दुक्खिया जाया ॥ ३४ ॥
रोवन्ती भणइ तओ, हा नाह! कओ गओ अपुण्णाए। बहुदुक्खभाइणीए, अलद्धसुहसंगमासाए? ॥ ३५ ॥
पडिसुज्जओ वि एत्तो, आसासेऊण अञ्जणा[1] तुरियं। उप्पइओ गयणयले, पेच्छइ विज्जाहरे सबे ॥ ३६ ॥
अह ते गवेसमाणा, भूयारण्णं वणं समणुपत्ता। पेच्छन्ति तत्थ हत्थिं, पवणंजयसन्तियं मत्तं ॥ ३७ ॥
दट्ठूण गयवरं तं, सबे विज्जाहरा सुपरितुट्ठा। जंपन्ति एक्कमेक्कं, पवणगई एत्थ निक्खुत्तं ॥ ३८ ॥
अञ्जणगिरिसमसरिसो, सियदन्तो चडुलचलणगइगमणो। पासेसु परिभमन्तो, रक्खइ सामी सुभिच्चो व ॥ ३९ ॥
दट्ठूण पवणवेगं, ओइण्णा खेयरा नहयलाओ। वारेइ अल्लियन्ते, तस्स समीवं गयवरो सो ॥ ४० ॥
काऊण वसे हत्थिं, पवणसमीवम्मि खेयरा पत्ता। पेच्छन्ति अचलियङ्गं, मुणि व जोगं समारूढं ॥ ४१ ॥
आलिङ्गिऊण पुत्तं, पल्हाओ रुयइ बहुविहपलावं। हा वच्छ! महिलियाए, कएण दुक्खं इमं पत्तो ॥ ४२ ॥
परिवज्जियमाहारं, कयमोणं मरणनिच्छिउच्छाहं। नाऊण साहइ फुडं, पडिसूरो अञ्जणापगयं ॥ ४३ ॥
एत्तो कुमार! निसुणसु, संझागिरिमत्थए मुणिवरस्स। उप्पन्नं नाणवरं, नामेण अणन्तविरियस्स ॥ ४४ ॥
तं वन्दिऊण समणं, आगच्छन्तेण तत्थ रयणीए। पलियङ्कगुहाएँ मए, रोवन्ती अञ्जणा दिट्ठा ॥ ४५ ॥

---

ज्ञान न रखनेवाली पापी मैंने ऐसा कार्य किया है, जिससे मेरे पुत्रके बारेमें सन्देह हो गया है। (२९) वन-उपवनोंसे समृद्ध यह आदित्यपुर मेरे पुत्रके अभावमें जंगलकी भाँति सुख नहीं देता। (३०) पत्नीको ढाढ़स बँधाकर प्रह्लाद प्रहसितको आगे करके पुत्रकी खोजके लिए नगरमेंसे निकला। (३१) दोनों श्रेणियोंमें रहनेवाले सभी खेचरेन्द्र बुलाये गये। प्रह्लाद राजाके पास वे शीघ्र ही आये। (३२) पवनंजयको खोजते हुए वे पृथ्वीपर चारों ओर घूमने लगे। प्रह्लाद राजाके सन्देशवाहक पुत्रोंको प्रतिसूर्यने देखा। (३३) पूछनेपर पवनंजयका समग्र वृत्तान्त उन्होंने कह सुनाया। उसे सुनकर अंजना भी बहुत ही अधिक दुःखी हुई। (३४) रोती हुई वह कहने लगी कि, हा नाथ! पापी, अतिदुःखभागी और मिलनसुख जिसे नहीं मिला है ऐसी मुझे छोड़कर तुम कहाँ गये हो? (३५) प्रतिसूर्य भी अंजनाको आश्वासन देकर वहाँसे जल्दी ही आकाशतलमें उड़ा और उसने सब विद्याधरोंको देखा। (३६) उसे ढूँढ़ते हुए वे भूतारण्य नामक वनमें आ पहुँचे। वहाँपर उन्होंने पवनंजयके पास जो मदोन्मत्त हाथी था उसे देखा। (३७) उस हाथीको देखकर सब विद्याधर आनन्दित होकर एक-दूसरेसे कहने लगे कि पवनगति यहाँपर अवश्य है। (३८) अंजनगिरिके समान श्याम वर्णवाला, सफेद दाँतवाला और पैरोंसे चपलगति करनेवाला वह हाथी अच्छे सेवकको भाँति चारों ओर घूमकर अपने स्वामीकी रक्षा कर रहा था। (३९) पवनवेगको देखकर आकाशमेंसे सब विद्याधर नीचे उतरे। गजवर उसके पास आनेवालोंको रोकता था। (४०) हाथीको वशमें करके खेचर पवनंजयके समीप पहुँच गये। वहाँ उन्होंने योगमें आरूढ़ मुनिकी भाँति निश्चल शरीरवाले पवनंजयको देखा। (४१) पुत्रको आलिंगन करके प्रह्लाद अनेक प्रकारका विलाप करके रोने लगा कि, हा वत्स! स्त्रीके लिए तुमने यह दुःख प्राप्त किया है। (४२) आहारका त्याग करके मौन धारण किये हुए और मरणके लिए दृढ़ उत्साहवाले तथा अंजनासे विरहित उसे पहचानकर प्रतिसूर्यने स्पष्ट रूपसे कहा कि, हे कुमार! तुम सुनो। संध्यागिरिके शिखरपर अनन्तवीर्य नामके मुनिको केवल ज्ञान उत्पन्न हुआ था। (४३-४) उन श्रमणको वन्दन करके वापस लौटते हुए मैंने वहाँ पल्यंकगुफामें रोती हुई अंजनाको देखा। (४५)

---

१. अञ्जणं—प्रत्य०।

परिपुच्छिया य तीए, सिट्ठं निवासकारणं सव्वं । आसासिया मए च्चिय, सयणसिणेहं वहन्तेणं ॥ ४६ ॥
तद्दिवसं चिय तीए, जाओ पुत्तो सुरूवलायण्णो । दिव्वविमाणारूढो, निज्जन्तो महियले पडिओ ॥ ४७ ॥
ओइण्णो च्चिय सहसा, गयणाओ अञ्जणाएँ समसहिओ । पेच्छामि बालयं तं, पडियं गिरिकन्दरुद्देसे ॥ ४८ ॥
संचुण्णिओ य सेलो, सहसा बालेण पडियमेत्तेणं । तेणं चिय सिरिसेलो, नामं से कयं कुमारस्स ॥ ४९ ॥
सहियाएँ समं बाला, गहियसुया आयरेण लीलाए । नीया हणुरुहनयरं, तत्थ पमोओ कओ विउलो ॥ ५० ॥
तत्तो य हणुरुहपुरे, जेणं संवड्ढिओ य सो बालो । हणुओ त्ति तेण नामं, बीयं चिय पायडं जायं ॥ ५१ ॥
एसा ते परिकहिया, समयं पुत्तेण मइ पुरे बाला । अच्छइ महिन्दतणया, मा अन्नमणं तुमं कुणसु ॥ ५२ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, चलिओ पवणंजओ परमतुट्ठो । विज्जाहरेहि समयं, हणुरुहनयरं समणुपत्तो ॥ ५३ ॥
विज्जाहरेहि परमो, तत्थेव कओ समागमाणन्दो । बहुखाण-पाण-भोयण-नड-नट्टरमन्तअइसोहो ॥ ५४ ॥
गमिऊण दोण्णि मासे, तत्थ गया खेयरा नियपुराइं । पवणंजओ वि अच्छइ, तम्मि पुरे अञ्जणासहिओ ॥ ५५ ॥
तत्थेव य हणुमन्तो, संपत्तो जोव्वणं सह कलासु । साहियविज्जो य पुणो, जाओ बल-विरियसंपन्नो ॥ ५६ ॥
पुत्तेण महिलियाए, सहिओ पवणंजओ हणुरुहम्मि । अच्छइ भोगसमिद्धिं, भुञ्जन्तो सुरवरो चेव ॥ ५७ ॥

पवणगइविओगे अञ्जणासुन्दरीए, परभवजणियं जं पावियं तिव्वदुक्खं ।
हणुयभवसमूहं जे सुणन्तीह तुट्ठा, विमलकयविहाणा ते हु पावन्ति सोक्खं ॥ ५८ ॥

॥ इय पउमचरिए पवणंजयञ्जणासुन्दरीसमागमविहाणो नाम अट्ठारसमो उद्देसओ समत्तो ॥

---

पूछनेपर उसने निर्वासनाका सारा कारण कह सुनाया। स्वजनके स्नेहको धारण करनेवाले मैंने उसे आश्वासन दिया। (४६) उसी दिन उसे रूप एवं लावण्यसे युक्त सुन्दर पुत्र हुआ था। दिव्य विमानमें आरूढ़ होकर ले जाया जाता वह पृथ्वीपर गिर पड़ा। (४७) सखीसे युक्त अंजनाके साथ मैं एकदम आकाशमेंसे नीचे उतरा और देखता हूँ तो पर्वतकी कन्दराओंके प्रदेशमें वह पड़ा हुआ था। (४८) बालकके सहसा गिरने मात्रसे वह पर्वत चूर्ण विचूर्ण हो गया था। इसीलिए उस कुमारका नाम श्रीशैल रखा गया है। (४९) सखीके साथ बालकको धारण करनेवाली अंजना आदरके साथ सुखपूर्वक हनुरुहनगरमें लाई गई। वहाँपर बड़ा भारी उत्सव मनाया गया। (५०) चूँकि हनुरुहनगरमें वह बालक पाला-पोसा गया, अतः उसका दूसरा हनुमान नाम प्रसिद्ध हो गया। (५१)

यह मैंने तुम्हें कहानी कही। पुत्रके साथ अंजनाकुमारी मेरे नगरमें है, अतः तुम मनमें अन्यथा विचार मत करो। (५२) ऐसा कथन सुनकर अत्यन्त आनन्दित पवनंजय विद्याधरोंके साथ चल पड़ा और हनुरुहनगरमें आ पहुँचा। (५३) विद्याधरोंने वहाँ नानाविध खान-पान एवं भोजन तथा नटोंकी और नृत्यकी क्रीड़ासे अत्यन्त शोभनीय ऐसा आगमनका परम आनन्द मनाया। (५४) वहाँ दो मास व्यतीत करके खेचर अपने-अपने नगरोंमें गये। अंजनाके साथ पवनंजय भी उसी नगरमें रहा। (५५) वहींपर हनुमान कलाओंके साथ यौवनको प्राप्त हुआ और विद्याओंकी साधना करके बल एवं वीर्यसे सम्पन्न हुआ। (५६) पुत्र एवं पत्नीके साथ पवनंजय हनुरुहनगरमें उत्तम देवकी भाँति सुख एवं समृद्धिका उपभोग करता हुआ रहने लगा। (५७)

पवनगतिके वियोगमें अंजनासुन्दरीने परभवजनित जो तीव्र दुःख प्राप्त किया उसे तथा हनुमानके पूर्वभवोंके समूहको जो यहाँ तुष्ट होकर सुनते हैं वे अपने भाग्यको विमल करके सुख प्राप्त करते हैं। (५८)

। पद्मचरितमें पवनंजय एवं अंजनासुन्दरीके समागमका विधान नामका अठारहवाँ उद्देश समाप्त हुआ ।

## १९. वरुणपराजय-रावणरज्जविहाणं

**रावणस्य वरुणेन सह सङ्ग्रामः —**

अह रावणो वि दीहं, कोहभरुव्वहणदूमियसरीरो । वरुणस्स विग्गहत्थे, मेलेई खेयरे सव्वे ॥ १ ॥
किक्किन्धिपुरनिवासी, पायालङ्कारपुरवरे जे य । रहनेउरवत्थव्वा, सव्वे विज्जाहरा मिलिया ॥ २ ॥
अह रावणेण दूओ, सिग्घं संपेसिओ हणुरुहम्मि । गन्तूण सामिवयणं, कहेइ पडिसूर-पवणाणं ॥ ३ ॥
सुणिऊण दूयवयणं, गमणसमुच्छाहनिच्छियमईया । हणुयस्स निरूवणं ते, करेन्ति रज्जाभिसेयस्स ॥ ४ ॥
जणिओ य तूरसद्दो, पडुपडह-गभीरभेरिनिग्घोसो । मन्ती वि कलसहत्था, हणुयस्स अवट्ठिया पुरओ ॥ ५ ॥
परिपुच्छिया य तेणं, साहह किं एरिसं इमं कज्जं ? । मन्तीहि वि परिकहियं, कीरइ रज्जाभिसेओ ते ॥ ६ ॥
पवणंजएण भणिओ, पुत्तय ! सद्दाविया दणुवईणं । अम्हेहि सामिकज्जं, लंङ्का[1] गन्तूण कायव्वं ॥ ७ ॥
अत्थि रसायलनयरे, वरुणो नामेण तस्स पडिसत्तू । पुत्तसयबलसमत्थो, अइचण्डो दुज्जओ समरे ॥ ८ ॥
सुणिऊण[2] वयणमेयं, हणुमन्तो भणइ विणयनमियङ्गो । सन्तेण मए तुज्झं, न य जुत्तं रणमुहे गन्तुं ॥ ९ ॥
भणिओ पवणगईणं, पुत्तय ! बालो महारणे घोरे । रुट्ठाण भडाण तुमं, अज्ज वि वयणं न पेच्छाहि ॥ १० ॥
भणइ तओ सिरिसेलो, किं ताय ! वएण कायरस्स रणे ? । बालो वि हु पञ्चमुहो, मत्तगइन्दे खयं नेइ ॥ ११ ॥
वारिज्जन्तो वि बहुं, गमणग्गाहं जया न छड्डेइ । अणुमन्तिओ[3] कुमारो, गुरूण ताहे च्चिय पयट्टो ॥ १२ ॥

---

## १९. वरुणका पराजय एवं रावणका राज्य

दीर्घकाल पर्यन्त क्रोधके भारको धारण करनेसे दुःखित शरीरवाले रावणने वरुणके साथ विग्रहके लिये सभी विद्याधरोंको इकट्ठा किया। (१) किष्किन्धिपुरके निवासी, पाताललंकापुरमें जो थे तथा रथनूपुर नगरमें जो रहनेवाले थे वे सब विद्याधर इकट्ठे हुए। (२) इसके बाद रावणने शीघ्र ही हनुरुहमें दूत भेजा। उसने जा करके प्रतिसूर्य तथा पवनंजयको अपने स्वामीका वचन कह सुनाया। (३) दूतका वचन सुनकर गमनके लिए उत्साही और निश्चल बुद्धिवाले उन्होंने हनुमानके राज्याभिषेककी उद्घोषणा की। (४) उस समय वाद्योंकी ध्वनि तथा नगारोंका ऊँचा और भेरियोंका गंभीर निर्घोष होने लगा। हाथमें कलश धारण करके मंत्री भी हनुमानके आगे खड़े हुए। (५) इस पर उसने पूछा कि कहो तो, ऐसा यह क्या कार्य है? मंत्रियोंने कहा कि आपका राज्याभिषेक किया जाता है। (६) पवनंजयने कहा कि वत्स ! हनुरुहके राजाको बुलाया गया है। हमें अपने स्वामीका कार्य लंका जाकर करना चाहिए। (७) रसातल नगरमें वरुण नामका उसका एक विरोधी शत्रु है। वह सौ पुत्रों तथा सैन्यके कारण शक्तिशाली, अत्यन्त प्रचण्ड और युद्धमें दुर्जय है। (८)

यह वचन सुनकर विनयसे नत शरीरवाले हनुमानने कहा कि मेरे रहते युद्धमें जाना आपके लिए उपयुक्त नहीं है। (९) पवनंजयने कहा कि, हे पुत्र ! तू बच्चा है। घोर संग्राममें रुष्ट सुभटोंका मुँह तूने अभी तक देखा नहीं है। (१०) इस पर हनुमानने कहा कि कायरका युद्धमें जानेसे क्या फ़ायदा ? बालक होने पर भी सिंह मत्त हाथियोंका विनाश करता है। (११) बहुत मना करने पर भी जब कुमारने जानेका आग्रह न छोड़ा, तब गुरुओंने अनुज्ञा दी और वह प्रवृत्त हुआ। (१२) स्नान और बलिकर्म करके वह सब गुरुजनोंको पूछकर और उत्तम विमान पर आरूढ़

---

१. लंकं—प्रत्य०। २. सोऊण—प्रत्य०। ३. अह मन्तिओ कुमारो गुरुहिं—प्रत्य०।

ण्हाओ कयबलिकम्मो, आपुच्छेऊण गुरुयणं सबं । आरुहिय वरविमाणं, चलिओ लङ्का सह बलेणं ॥ १३ ॥
जलवीइपबओवरिं, रत्तिं गमिऊण उग्गए सूरे । पेच्छन्तो सलिलनिहिं, पइसइ लङ्कापुरिं हणुओ ॥ १४ ॥
साइणकयपरिहत्थो, सबालङ्कारभूसियसरीरो । निसियरजणेण दिट्ठो, हणुयन्तो सुरकुमारो ब ॥ १५ ॥
एवं दसाणणसहं, हणुओ पविसरइ रयणविच्छुरिओ । सामन्तकयाडोवो, अणेयकुसुमच्चणविहाणो ॥ १६ ॥
मत्तगयलीलगामी, पणमइ लङ्काहिवं पवणपुत्तो । तेण वि ससंभमेणं, अब्भुट्ठेऊण उवगूढो ॥ १७ ॥
दिन्नासणे निविट्ठं, पुच्छइ हणुयं दसाणणो कुसलं । कुणइ य सम्माणवरं, अइगरुयं दाणविभवेणं ॥ १८ ॥
एवं समत्थसाहण–सहिओ लङ्काहिवो पुरवरीए । रणपरिहत्थुच्छाहो, विणिग्गओ वरुणपुरहुत्तो ॥ १९ ॥
विज्जाऍ सायरवरं, भेत्तूण य वरुणसन्तियं नयरं । संपत्तो च्चिय सहसा, सन्नाहकयङ्गरायबलो ॥ २० ॥
सोऊण रावणं सो, समागयं तत्थ सबबलसहिओ । सन्नद्ध-बद्ध-कवओ, विणिग्गओ अहिमुहो वरुणो ॥ २१ ॥
वरुणस्स सुयाण सयं, अब्भिट्टं रक्खसाण संगामे । सर-सत्ति-खग्ग-मोग्गर–आउहविच्छूढघाओहं ॥ २२ ॥
वरुणसुएहि रणमुहे, निद्दयपहरेहि रक्खसाणीयं । भग्गं दट्ठूण सयं, समुट्ठिओ रावणो तुरियं ॥ २३ ॥
जुज्झन्तो दहवयणो, वरुणस्स सुएहि वेढिओ समरे । मेहेहि व दिवसयरो, पाउसकाले समोत्थरिओ ॥ २४ ॥
इन्दइ-बिहीसणा वि य, सुहडा तह भाणुकण्णमाईया । चक्कं व समारूढा, वरुणेण भमाडिया सबे ॥ २५ ॥
रक्खसबलं विसण्णं, हणुमन्तो पेच्छिऊण परिकुविओ । बाणासणिं मुयन्तो, समुट्ठिओ नियबलसहिओ ॥ २६ ॥
खग्गेण मोग्गरेण य, चक्केण य पवणनन्दणो सुहडे । आहणइ चडुलपसरन्तविक्कमो जह कयन्तो ब ॥ २७ ॥
जुज्झं काऊण चिरं, गिण्हइ वरुणस्स नन्दणे हणुओ । अह रावणो वि बन्धइ, वरुणं चिय नागपासेहिं ॥ २८ ॥

होकर सैन्यके साथ लंकाकी ओर चल पड़ा। (१३) जलवीचि नामक पर्वतके ऊपर रात बिताकर सूर्य उगने पर समुद्रको देखते हुए हनुमानने लंकापुरीमें प्रवेश किया। (१४) सैन्यमें दक्षता प्राप्त और सब प्रकारके अलंकारोंसे भूषित शरीरवाला हनुमान राक्षसों द्वारा देवकुमारकी भाँति देखा गया। (१५) रत्नोंसे देदीप्यमान, सामन्तोंसे घिरे हुए और अनेक प्रकारके पुष्पोंसे जिसकी पूजनविधि की जा रही है ऐसे हनुमानने रावणकी सभामें प्रवेश किया। (१६) मदोन्मत्त हाथीकी भाँति गमन करनेवाले पवनपुत्रने लंकेश रावणको प्रणाम किया। उसने भी जल्दीसे खड़े होकर उसका आलिंगन किया। (१७) दिये गये आसन पर बैठे हुए हनुमानसे रावणने कुशल पूछी और वैभवके प्रदान द्वारा उसका बड़ा भारी सम्मान किया। (१८)

इस प्रकार समस्त सैन्यके साथ युद्धके लिए परिपूर्ण उत्साहवाले रावणने नगरीमेंसे निकलकर वरुणपुरीकी ओर प्रयाण किया। (१९) कवचका ही जिसकी सेनाने अंगराग किया है ऐसा वह रावण विद्याके बलसे सागरका भेद करके सहसा वरुणके नगरके पास आ पहुँचा। (२०) रावणका वहाँ आगमन सुनकर तैयार और बद्ध कवचवाला वरुण सम्पूर्णसेनाके साथ रावणका सामना करनेके लिए निकला। (२१) शर, शक्ति, तलवार एवं मुद्गर जैसे शस्त्रोंके छोड़नेसे चोट पर चोट लगते हुए वरुणके सौ पुत्र संग्राममें राक्षसोंसे भिड़ गये। (२२) युद्धमें निर्दय प्रहार करनेवाले वरुणपुत्रोंने राक्षस-सैन्यको नष्ट कर दिया है यह देखकर रावण शीघ्र ही उठ खड़ा हुआ। (२३) वर्षाकालमें बादलों द्वारा ढँके गये सूर्यकी भाँति वरुणके पुत्रोंने युद्धमें लड़ते हुए रावणको घेर लिया। (२४) इन्द्रजित, विभीषण तथा भानुकर्ण आदि सब सुभटोंको, मानो वे चक्र पर चढ़े हों इस तरह वरुणने घुमाया। (२५) राक्षससैन्यको विषण्ण देखकर अत्यन्त कुपित हनुमान बाणरूपी वज्र फेंकता हुआ अपनी सेनाके साथ उपस्थित हुआ। (२६) चारों ओर प्रसरित विक्रमवाला हनुमान तलवार, मुद्गर तथा चक्रसे यमकी भाँति सुभटोंको मारने लगा। (२७) चिरकाल पर्यन्त युद्ध करनेके बाद हनुमानने वरुणके पुत्रोंको पकड़ लिया। रावणने भी नागपाशसे वरुणको बाँध लिया। (२८) पुत्रके साथ वरुणको लेकर कृतार्थ लंकाधिपने उत्तम उद्यानमें डेरा डाला

१. कयपरिकम्मो—मु०। २. लंकं—प्रत्य०। ३. वरुणपुराभिमुखम्।

घेत्तूण पुत्तसहियं, वरुणं आवासिओ वरुज्जाणे । लङ्काहिवो कयत्थो, तत्थाऽऽसीणो ससामन्तो ॥ २९ ॥
विद्धत्थं नयरवरं, रक्खससुहडेहि नायगविहूणं । गहियवरदव्वसारं, बन्दीजणसंकुलारावं ॥ ३० ॥
दिट्ठं रक्खसवइणा, तं नयरं सव्वओ विलुप्पन्तं । सिग्घं दयालुएणं, निवारियं पवरपुरिसेणं ॥ ३१ ॥
मुक्को य वरुणराया, सुयसहिओ रावणं पणमिऊणं । हणुयस्स देइ कन्नं, सच्चमई नाम नामेणं ॥ ३२ ॥
वत्ते पाणिग्गहणे, वरुणं ठविऊण नियनयरम्मि । रणरसलद्धामरिसो, दहवयणो आगओ लङ्कं ॥ ३३ ॥
हणुयस्स रावणेण वि, दिन्ना कन्ना गुणेहि संपुण्णा । धूया चन्दणहाए, अणङ्गकुसुम त्ति नामेणं ॥ ३४ ॥
काऊण करग्गहणं, तीएँ समं कण्णकुण्डले नयरे । भुञ्जइ भोगसमिद्धिं, सिरिसेलो सुरकुमारो व्व ॥ ३५ ॥
तत्तो नलेण दिन्ना, कन्ना हरिमालिणि त्ति नामेणं । हणुयस्स किन्नरपुरे, किन्नरकन्नासयं लद्धं ॥ ३६ ॥
किक्किन्धिपुराहिवई, दुहियं ताराएँ तत्थ सुग्गीवो । नामेण पउमरागं, दट्ठुं चिन्तावरो जाओ ॥ ३७ ॥
तीए वरस्स कज्जे, विज्जाहरपत्थिवाण रूवाइं । लिहिऊण आणियाइं, कमेण बाला पलोएइ ॥ ३८ ॥
एवं पलोयमाणी, पेच्छइ हणुयस्स सन्तियं रूवं । कुसुमाउहसमसरिसं, तं चेव अवट्ठियं हियए ॥ ३९ ॥
मुणिऊण तीएँ भावं, सुग्गीवो पवणनन्दणं सिग्घं । आणेइ सदूएणं, महया विभवेण साहीणं ॥ ४० ॥
हणुएण वरतणू सा, परिणीया दाण-माण-विभवेहिं । सिरिपुरगओ महप्पा, भुञ्जइ भोगे रइगुणड्ढे ॥ ४१ ॥
एवं सहस्समेगं, जायं हणुयस्स पवरमहिलाणं । रूव-गुणसालिणीणं, संपुण्णमियङ्कवयणाणं ॥ ४२ ॥
अह रावणो वि रज्जं, कुणइ तिखण्डाहिवो विजियसत्तू । सिरि-कित्ति-लच्छिनिलओ, विज्जाहरनमियपयवीढो ॥ ४३ ॥
चक्कं सुदरिसणं तं, दिव्वं मज्झण्हकालरविसरिसं । दण्डरयणं पि जायं, भयजणणं सव्वरायाणं ॥ ४४ ॥

---

और सामन्तोंके साथ वहीं ठहरा। (२९) नायकसे रहित, उत्तम द्रव्य एवं सारभूत पदार्थ जिसमेंसे ले लिये गये हैं और क़ैदमें पकड़े गये लोगोंके रुदनसे व्याप्त ऐसे उस उत्तम नगरको राक्षस सुभटोंने विध्वस्त कर दिया। (३०) उस नगरका चारों ओरसे नाश देखकर दयालु और उत्तम पुरुष राक्षसपति रावणने शीघ्र ही उन्हें रोका। (३१) पुत्रोंके साथ मुक्त वरुणराजाने रावणको प्रणाम करके सत्यवती नामकी कन्या हनुमानको दी। (३२) विवाह सम्पन्न होने पर वरुणको अपने नगरमें स्थापित कर युद्धरसके कारण जिसे क्रोध आया था ऐसा रावण लंकामें लौट आया। (३३) रावणने भी हनुमानको गुणोंसे परिपूर्ण चन्द्रनखाकी पुत्री अनंगकुसुमा नामकी कन्या दी। (३४) उसके साथ पाणिग्रहण करके कर्णकुण्डल नामके नगरमें हनुमान देवकुमारकी भाँति भोगसमृद्धिका उपभोग करने लगा। (३५) उसके बाद नलने हरिमालिनी नामकी कन्या दी। किन्नरपुरमें हनुमानने सौ किन्नरकन्याएँ प्राप्त कीं। (३६) किष्किन्धिपुरीका राजा सुग्रीव ताराकी पद्मरागा नामकी पुत्रीको देखकर चिन्तित हुआ। (३७) उसके वरके लिये विद्याधर राजाओंके चित्र अंकित करके लाये गये। वह कन्या उन्हें क्रमसे देखने लगी। (३८) इस प्रकार देखती हुई उसने कामदेवके जैसा हनुमानका रूप देखा और वह उसके हृदयमें स्थिर हो गया। (३९) उसके भावको जानकर सुग्रीवने दूत द्वारा शीघ्र ही हनुमान को बुलाया और बड़े भारी समारोहके साथ स्वाधीन की। (४०) दान, मान एवं वैभवके साथ हनुमानने उस सुन्दरीके साथ विवाह किया। वह श्रीपुर गया और रतिगुणसे युक्त भोग भोगने लगा। (४१) इस तरह हनुमानकी रूप एवं गुणसे सम्पन्न और पूर्णिमाके चन्द्रके समान सुन्दर मुखवाली एक हज़ार उत्तम स्त्रियाँ थीं। (४२)

इधर तीन खण्डका स्वामी, श्री, कीर्ति एवं लक्ष्मीका धाम तथा विद्याधर जिसके पादपीठमें नमस्कार करते हैं ऐसा रावण शत्रुओं पर विजय प्राप्त करके राज्य करने लगा। (४३) मध्याह्नकालीन सूर्यके समान तेजस्वी सुदर्शनचक्र तथा सब राजाओंको भयभीत करनेवाला दण्डरत्न भी पैदा हुआ। (४४)

एवं जिणिन्दवरसासणसुद्धभावा[1], काऊण पुण्णमउलं इह माणुसत्ते ।
ते देवलोगजणियं विमलं सरीरं, पावन्ति उत्तमसुहं च सया समिद्धं ॥ ४५ ॥

॥ इय पउमचरिए रावणरज्जविहाणो नाम एगूणवीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## २०. तित्थयर-चक्कवट्टि-बलदेवाइभवाइट्ठाणकित्तणं

तीर्थकराः तेषां च द्विचरमपूर्वजन्मनगर्यः—

एवं मगहाहिवई, चरियं सोऊण रक्खसिन्दस्स । पुच्छइ गणहरवसहं, जिण-चक्कहराण उप्पत्ती ॥ १ ॥
अट्ठमओ पुण जो सो, बलदेवो तिहुयणम्मि विक्खाओ । वंसे कस्स महायस !, उप्पन्नो किं व से चरियं ? ॥ २ ॥
एवं गणाहिवो सो, जं भणिओ सेणिएण नमिऊणं । तो साहिउं पवत्तो, उसभाईणं जिणवराणं ॥ ३ ॥
उसभो अजिओ य जिणो, सुरमहिओ संभवो भवविणासो । अहिणन्दणो य सुमई, पउमसवण्णो सुपासो य ॥ ४ ॥
चन्दाभो कुसुमरदो, दसमो पुण सीयलो य सेयंसो । भयवं पि वासुपुज्जो, विमलोऽणन्तो य धम्मो य ॥ ५ ॥
सन्ती कुन्थू य अरो, मल्ली मुणिसुव्वओ नमो नेमी । पासो य वद्धमाणो, जस्स इमं वट्टए तित्थं ॥ ६ ॥
परलोयम्मि पहाणा, आसि पुरी पुण्डरीगिणी पढमा । तयणन्तरं सुसीमा, खेमपुरी रयणवरचम्पा ॥ ७ ॥
उसभाई तित्थगरा, जाव च्चिय वासुपुज्जजिणवसभो । ताबेयाउ पुरीओ, आसि पुरा रायहाणीओ ॥ ८ ॥
एत्तो य महानयरं, रिट्ठपुरं भद्दिलं च विक्खायं । अह पुण्डरीगिणी वि य, हवइ सुसीमा महानयरी ॥ ९ ॥
खेमा ववगयसोगा, चम्पा नयरी तहेव कोसम्बी । नागपुरं साएया, छत्तायारं पुरं रम्मं ॥ १० ॥

इस प्रकार इस मनुष्यभवमें जिनेन्द्रोंके उत्तम शासनमें शुद्ध भाववाले जो जीव अनुपम पुण्य उपार्जन करते हैं वे देवलोकमें उत्पन्न हो विमल शरीर और अत्यन्त वैभवयुक्त उत्तम सुख नित्य प्राप्त करते हैं। (४५)

। पद्मचरितमें रावणराज्य विधान नामका उन्नीसवाँ उद्देश समाप्त हुआ ।

## २०. तीर्थंकर आदिके भवोंका अनुकीर्तन

राक्षसेन्द्र रावणका ऐसा चरित्र सुनकर मगधाधिपति श्रेणिकने गणधरोंमें वृषभके समान श्रेष्ठ गौतमस्वामीसे तीर्थंकर तथा चक्रवर्तियोंकी उत्पत्तिके बारेमें पूछा कि, हे महायश ! आठवाँ जो बलदेव तीनों लोकोंमें विख्यात है वह किसके वंशमें उत्पन्न हुआ था और उसका चरित्र कैसा था ? (१-२) इस प्रकार श्रेणिकने वन्दन करके जब उन गणाधिपसे पूछा तब वे ऋषभ आदि जिनवरोंके बारेमें कहने लगे। (३)

ऋषभ[1], देवों द्वारा पूजित अजितजिन[2], भवका विनाश करनेवाले सम्भव[3], अभिनन्दन[4], सुमति[5], पद्मप्रभ[6], सुपार्श्व[7], चन्द्रप्रभ[8], कुसुमरद[9] (पुष्पदन्त), दसवें शीतलनाथ[10], श्रेयांसनाथ[11], वासुपूज्य[12] भगवान्, विमलनाथ[13], अनन्तनाथ[14], धर्मनाथ[15], शान्तिनाथ[16], कुन्थुनाथ[17], अरनाथ[18], मल्लि[19], मुनिसुव्रत[20], नमिनाथ[21], नेमिनाथ[22], पार्श्वनाथ[23], और जिनका यह तीर्थ चल रहा है वे वर्धमानस्वामी[24]—ये जिनवर हुए हैं। (४-६)

पूर्वजन्ममें प्रथम पुण्डरीकिणी नगरी थी। उसके बाद सुसीमा, क्षेमपुरी, रत्नवर चम्पा—ये नगरियाँ ऋषभसे लेकर वासुपूज्य जिनेश्वर तककी पूर्वकालमें राजधानियाँ थीं। (७-८) महानगर, रिष्टपुर, सुप्रसिद्ध भद्दिलपुर, पुण्डरीकिणी,

१. लद्धभावा—प्रत्य० ।

सेसाण जिणवराणं, अणुपरिवाडीऍ पुव्वजम्मम्मि । नरवइधम्मपुरीओ, एयाओ सुरपुरिसमाओ ॥ ११ ॥

तीर्थकराणां द्विचरमाः पूर्वभवा :—

पढमोऽत्थ वज्जनाभो, बीओ पुण विमलवाहणो होइ । अह विउलवाहणो वि य, महाबलो अइबलो चेव ॥ १२ ॥
अवराइओऽत्थ अन्नो, हवइ तहा नन्दिसेणनामो य । पउमो य महापउमो, एत्तो पउमुत्तरो चेव ॥ १३ ॥
राया पङ्कयगुम्मो, अणुपरिवाडीऍ नलिणिगुम्मो य । पउमासणो य एत्तो, पउमरहो दढरहो चेव ॥ १४ ॥
मेहरहो सीहरहो, वेसमणो चेव हवइ सिरिधम्मो । सुवइट्ठो सुरजेट्ठो, सिद्धत्थो चेव आणन्दो ॥ १५ ॥
तह चेव सुणन्दो खलु, इमाणि तित्थंकराण पुव्वभवे । नामाणि आसि सेणिय, सिट्ठाइँ मए कमेणं तु ॥ १६ ॥

तीर्थकराणां द्विचरमपूर्वजन्मगुरवः —

पढमो य वज्जसेणो, अरिदमणो तह सयंपभो चेव । अह विमलवाहणो पुणो, गुरवो सीमंधरो वीरो ॥ १७ ॥
पिहियासवो महप्पा, अरिदमणो तह जुगंधरो य मुणी । सव्वजणाणन्दयरो, सत्थाओ वज्जदत्तो य ॥ १८ ॥
गुरवो य वज्जनाभो, सव्वगुत्तो तहा मुणेयव्वो । चित्तारक्खो अह विमलवाहणो घणरहो चेव ॥ १९ ॥
अह संवरो य एत्तो, साहू वि य संवरो मुणेयव्वो । वरधम्मो य सुनन्दो, नन्दो य वईयसोगो[1] य ॥ २० ॥
भणिओ य डामरमुणी, पोट्टिलो चेव पुव्वजम्मम्मि । तित्थयराणं एए, कमेण गुरवो मुणेयव्वा ॥ २१ ॥

तीथंकराणामुपान्त्यदेवभवाः —

सव्वट्ठं विजयन्तं, गेविज्जं वे जयन्तनामं च । उवरिम-मज्झिम भणिया, गेविज्जा वेजयन्तं च ॥ २२ ॥

---

महानगरी सुसीमा, शोकरहित क्षेमा, चम्पानगरी, कौशाम्बी, नागपुर, साकेत ( अयोध्या ), सुन्दर छत्राकारपुर—ये अवशिष्ट जिनेश्वरोंकी पूर्वजन्ममें अलकापुरीके समान अनुक्रमसे राजाओंकी धर्मपुरियाँ ( राजधानियाँ ) थीं । (९-११)

प्रथम वज्रनाभ[1] हुए, दूसरे विमलवाहन[2] हुए । उनके बाद विपुलवाहन[3], महाबल[4] तथा अतिबल[5], इनके बाद दूसरे अपराजित[6], तथा नन्दिषेण[7] नामके हुए । बादमें पद्म[8], महापद्म[9] हुए । उनके बाद पद्मोत्तर[10] हुए । इनके अनंतर क्रमशः पंकजगुल्म[11] राजा, नलिनीगुल्म[12], पद्मासन[13], पद्मरथ[14] एवं दृढ़रथ[15] हुए । तब मेघरथ[16], सिंहरथ[17], वैश्रमण[18], श्रीधर्म[19], सुप्रतिष्ठ[20], सुरज्येष्ठ[21], सिद्धार्थ[22], आनन्द[23] तथा सुनन्द[24] हुए । हे श्रेणिक ! पूर्वभवमें तीर्थंकरोंके ये नाम थे । मैंने क्रमसे उनका उल्लेख किया है । (१२-१६)

प्रथम वज्रसेन[1], उनके बाद अरिदमन[2], स्वयंप्रभ[3], विमलवाहन[4] तथा वीर सीमन्धरगुरु[5], महात्मा पिहितास्रव[6], अरिदमन[7], तथा युगन्धर[8] नामके मुनि, सर्वजनानन्दकर[9], सार्थक[10] और वज्रदत्त[11], वज्रनाभगुरु[12], इनके बाद सर्वसुगुप्त[13] को जानना चाहिए । इनके पश्चात् चित्तरक्ष[14], विमलवाहन[15], बादमें घनरथ[16], संवर[17] और साधुसंवर[18] को, वरधर्म[19], सुनन्द[20], नन्द[21], व्यतीतशोक[22], डामर[23] और पोट्टिल[24] – क्रमशः इन्हें तीर्थंकरोंके गुरु जानो । (१७-२१)

*सर्वार्थसिद्धि[1], वैजयन्त[2], ग्रैवेयक[3], दो जयन्त[4-5], ऊपरि[6]-ग्रैवेयक तथा मध्यम[7]-ग्रैवेयक, वैजयन्त[8], अपराजित[9] विमान, सौभाग्यशाली आरण[10], पुष्पोत्तर[11], कापिष्ट[12], सहस्रार[13], पुष्पोत्तर[14], विजय[15], सुन्दर अपराजित[16] विमान तथा वैजयन्त[17] और अन्तमें पुष्पोत्तर[18]—इन विमानोंमेंसे च्युत होकर इस भारतवर्षमें तीर्थंकर रूपसे उत्पन्न और सुर व असुरों द्वारा प्रणत वे सिद्ध हुए हैं । (२२-५)

---

१. अमियसोगो—प्रत्य० ।

* इन चार ( २२-२५ ) गाथाओंमें तीर्थंकर जिन देवलोकोंमें से च्युत होकर यह तीर्थंकर रूपसे उत्पन्न हुए थे इसका वर्णन है; परन्तु गिनने पर कुल अठारह विमानोंका निर्देश ही इनमें आता है । इसीके आधार पर लिखे गये पद्मपुराण ( पर्व २० ) में भी प्रायः

अवराइयं विमाणं, नायवं आरणं महाभागं । पुप्फोत्तरं च एत्तो, काविट्टं अह सहस्सारं ॥ २३ ॥
पुप्फोत्तरं च विजयं, एत्तो अवराइयं वरविमाणं । तह चेव वेजयन्तं, अन्ते पुप्फोत्तरं होइ ॥ २४ ॥
एएसु विमाणेसुं, चइया तित्थंकरा समुप्पन्ना । इह भारहम्मि वासे, सुर-असुरनमंसिया सिद्धा ॥ २५ ॥

तीर्थंकराणां जन्मनगर्यः माता-पितरः नक्षत्राणि ज्ञानपादपाः निर्वाणस्थानं च —

नयरी माया य पिया, नक्खत्तं नाणपायवो चेव । निव्वाणगमणठाणं, कहेमि सव्वं जिणवराणं ॥ २६ ॥
साएयं मरुदेवी, नाही तह उत्तरा य आसाढा । वडरुक्खो अट्ठावय, पढमजिणो मङ्गलं दिसउ१ ॥ २७ ॥
अह कोसला य विजया, जियसत्तू रोहिणी जिणो अजिओ । रुक्खो य सत्तवण्णो, सेणिय ! तुह मङ्गलं दिसउ२ ॥२८॥
सावत्थी सेणा वि य, विजयारी संभवो जिणवरिन्दो । इन्दतरू वरसालो, मगहाहिव ! फुसउ पावं ते३ ॥ २९ ॥
सिद्धत्था पढमपुरी, रिक्खं तु पुणवसू सरलरुक्खो । अह संवरो नरिन्दो, जिणो य अहिणन्दणो पुणउ४ ॥ ३० ॥
मेहप्पभो पियङ्गू, सुमङ्गला पुरवरी य साएया । रिक्खं मघा य सुमई, मङ्गलमउलं तुह नरिन्द !५ ॥ ३१ ॥

उन जिनवरोंके नगरी, माता व पिता, नक्षत्र, वृक्ष एवं निर्वाणगमनस्थान ये सब कहता हूँ (२६) —

१. साकेत नगरी, मरुदेवी माता तथा नाभि पिता, उत्तराषाढ़ा नक्षत्र, वट वृक्ष तथा अष्टापद पर्वत—प्रथम जिन ऋषभदेव तुम्हारा कल्याण करें। २. कोशलानगरी, विजया माता और जितशत्रु पिता, रोहिणी नक्षत्र, सप्तपर्णवृक्ष तथा अजित जिन, हे श्रेणिक ! तुम्हारा मंगल करें। ३. हे मगधाधिप ! श्रावस्ती नगरी, सेना माता और विजयारि पिता, जिनवरेन्द्र सम्भवनाथ और उत्तम माला धारण करनेवाला इन्द्रवृक्ष तुम्हें पापसे बचावे। ४. सिद्धार्था नामकी उत्तम नगरी, पुनर्वसु नक्षत्र, सरल वृक्ष, संबरराजा और अभिनन्दन जिन तुम्हें पवित्र करें। ५. हे नरेन्द्र ! मेघप्रभ पिता,

इन्हीं विमानोंका निर्देश है:—

सर्वार्थसिद्धिसंशब्दो वैजयन्तः सुखावहः । ग्रैवेयको महाभासः वैजयन्तः स एव च ॥ ३१ ॥
ऊर्ध्वग्रैवेयको ज्ञेयो मध्यमश्च प्रकीर्तितः । वैजयन्तो महातेजा अपराजितसंज्ञकः ॥ ३२ ॥
आरणश्च समाख्यातस्तथा पुष्पोत्तराभिधः । कापिष्टः पुर शुक्रश्च सहस्रारो मनोहरः ॥ ३३ ॥
त्रिपुष्पोत्तरसंज्ञोतो मुक्तिस्थानत्ररस्थितः । विजयाख्यस्तथा श्रीमानपराजितसंज्ञकः ॥ ३४ ॥
प्राणतोऽनन्तरातीतो वैजयन्तो महाद्युतिः । पुष्पोत्तर इति ज्ञेयो जिनानाममरालयाः ॥ ३५ ॥

यद्यपि छपे हुए इस पद्मपुराणका पाठ कहीं कहीं अशुद्ध प्रतीत होता है, तथापि 'त्रिपुष्पोत्तर' से तीन पुष्पोत्तर लें तो भी बीसकी संज्ञा होती है, अवशिष्ट चारका निर्देश रह ही जाता है। इसका कारण सोचने पर ऐसा लगता है कि रविषेणके पहलेसे ही मूलमेंसे एक गाथा छूट गई हो और इस कमीकी ओर किसीका ध्यान ही न गया हो। जो कुछ भी हो, इस विषयमें जैन परम्परा जाननेके लिए सप्ततिशतस्थानमेंसे नीचेकी गाथाएँ उद्धृत की जाती हैं:—

सव्वट्ठं तह विजयं सत्तमगोविजयं दुसु जयन्तं । नवमं छट्ठं गेविज्जयं तओ वेजयंतं च ॥ ५४ ॥
आणय-पाणय अच्चुअ पाणअ सहसार पाणयं विजयं । तिसु सव्वट्ठ-जयंतं अवराइय पाणयं चेव ॥ ५५ ॥
अवराइय पाणयगं पाणयगमिमे अ पुव्वभवसग्गा ।

—अर्थात् ऋषभदेव आदि चौबीस तीर्थंकर क्रमशः (१) सर्वार्थसिद्ध, (२) विजय, (३) सप्तम ग्रैवेयक, (४-५) जयन्त, (६) नवम ग्रैवेयक, (७) षष्ठ ग्रैवेयक, (८) वैजयन्त, (९) आनत, (१०) प्राणत, (११) अच्युत, (१२) प्राणत, (१३) सहस्रार, (१४) प्राणत, (१५) विजय, (१६-१७-१८) सर्वार्थसिद्ध, (१९) जयन्त, (२०) अपराजित, (२१) प्राणत, (२२) अपराजित, (२३-२४) प्राणत—ये जिनोंके पूर्वभवके स्वर्ग हैं।

१-२. देउ—प्रत्य० । ३. पुनाउ ।

कोसम्बी य सुसीमा, पियङ्गु चित्ता य पत्थिवो य धरो। पउमप्पभो जिणिन्दो, हवउ सया मङ्गलं तुज्झ६ ॥ ३२ ॥
सुपइट्ठो कासिपुरं, पुहइ विसाहा सिरीसरुक्खो य। तित्थंकरो सुपासो, एसो ते मङ्गलं परमं७ ॥ ३३ ॥
चन्दाभो चन्दपुरी, महसेणो लक्खणा य अणुराहा। नागद्दुमो य परमं, मङ्गलमउलं तिहुयणम्मि८ ॥ ३४ ॥
कायन्दी सुग्गीवो, रामा मूलं च पुप्फदन्तजिणो। मल्लीदुमो य तुज्झं, सेणिय! पावं पणासेन्तु९ ॥ ३५ ॥
भद्दिलपुरं सुनन्दा, पुव्वासाढा य दढरहो राया। तुह सीयलो जिणिन्दो, निग्गोहदुमो य पावहरो१० ॥ ३६ ॥
सीहपुरं विण्हुसिरी, समणो विण्हू य नरवई होइ। सेयंसो तित्थयरो, तिन्दुगरुक्खो सुहं दिसउ११ ॥ ३७ ॥
चम्पा पाडलरुक्खो, जया य वसुपुज्जपत्थिवो होइ। भयवं तु वासुपुज्जो, नक्खत्तं सयभिसा पुणउ[१]१२ ॥ ३८ ॥
कम्पिल्ला कयधम्मो, सम्मा विमलो य जम्बुरुक्खो य। उत्तरभद्दवया वि य, सेयं कुव्वन्तु ते निययं१३ ॥ ३९ ॥
आसत्थो[२] सव्वजसा, नक्खत्तं रेवई अणन्तजिणो। राया य सीहसेणो, साएया ते सुहं दिसउ१४ ॥ ४० ॥
रयणपुरं दहिवण्णो, भाणू धम्मो य सुव्वया जणणी। पुस्सो य हवइ रिक्खं, एए तुह मङ्गलं देन्तु१५ ॥ ४१ ॥
अइराणी नागपुरं, भरणी रिक्खं च नन्दिरुक्खो य। राया य विस्ससेणो, सन्तिजिणो कुणउ तुह सन्ति१६ ॥ ४२ ॥
नागपुरं तिलयसिरी, कुन्थुजिणो कित्तिया य नक्खत्तं। सूरनराहिवसहियाणि तुज्झ पावं पणासन्तु१७ ॥ ४३ ॥
मित्ता सुदरिसणो वि य, पढमपुरी अरजिणो य चूयदुमो। रिक्खं च रोहिणी तुह, कुणउ सया मङ्गलविहाणं१८ ॥ ४४ ॥
मिहिला कुम्भनरिन्दो य, रिक्खया अस्सिणी जिणो मल्ली। नाणदुमो य असोगो, सोगं नासन्तु वो सिग्घं[३]१९ ॥ ४५ ॥
पउमावई कुसग्गं, समणो वि हु चम्पओ सुमित्तो य। मुणिसुव्वओ जिणिन्दो, तुह पावमलं पणासेउ२० ॥ ४६ ॥

---

सुमंगला माता, प्रियंगु वृक्ष, साकेत नगरी, मघा नक्षत्र और सुमतिस्वामी तुम्हारा अनुपम कल्याण करें। ६. कौसाम्बी नगरी, सुसीमा माता, प्रियंगु वृक्ष, चित्रा नक्षत्र, धर राजा और पद्मप्रभ जिनेन्द्र तुम्हारे लिए सदा मंगलकारी हों। ७. सुप्रतिष्ठ पिता, काशीनगरी, पृथ्वी माता, विशाखा नक्षत्र, शिरीष वृक्ष और सुपार्श्व तीर्थंकर ये तुम्हारे लिए परम मंगल रूप हों। ८. चन्द्रप्रभ जिन, चन्द्रपुरी, महासेन पिता और लक्षणा माता, अनुराधा नक्षत्र और नागवृक्ष—ये तुम्हें तीनों लोकोंमें अतुलनीय मंगल प्रदान करें। ९. हे श्रेणिक! काकन्दी नगरी, सुग्रीव पिता, रामा माता, मूलनक्षत्र, पुष्पदन्त जिन और मल्लीवृक्ष तुम्हारे पापका नाश करें। १०. भद्दिलपुर, सुनन्दा माता, दृढ़रथ राजा, पूर्वाषाढा नक्षत्र, शीतल जिनेन्द्र और न्यग्रोधवृक्ष ये तुम्हारे लिए पाप नाशक हों। ११. सिंहपुर, विष्णुश्री माता और विष्णु राजा, श्रवण नक्षत्र, श्रेयांसनाथ तीर्थंकर तथा तिन्दुक वृक्ष तुम्हें सुख दें। १२. चम्पा नगरी, पाटल वृक्ष, जया माता, वसुपूज्य राजा, वासुपूज्य भगवान् और शतभिषज् नक्षत्र तुम्हें पवित्र करें। १३. काम्पिल्य नगरी, कृतधर्मा पिता, शर्मा माता, विमलनाथ जिनेन्द्र, जम्बूवृक्ष और उत्तरभद्रपदा नक्षत्र तुम्हारा अवश्य ही कल्याण करें। १४. अश्वत्थ वृक्ष, सर्वयशा माता, रेवती नक्षत्र, अनन्तनाथ जिनेश्वर, सिंहसेन राजा और साकेत नगरी तुम्हें सुख दें। १५. रत्नपुर नगरी, दधिपर्ण वृक्ष, भानु पिता, धर्मनाथ जिनेन्द्र, सुव्रता माता और पुष्य नक्षत्र—ये तुम्हें मंगल प्रदान करें। १६. अचिरा माता, नागपुर नगरी, भरणी नक्षत्र, नन्दिवृक्ष, विश्वसेन राजा और शान्तिनाथ जिनेश्वर तुम्हें शान्ति प्रदान करें। १७. सूर्य राजाके साथ नागपुर नगर, तिलकश्री माता, कुन्थुनाथ जिनेश्वर और कृत्तिका नक्षत्र तुम्हारे पापका नाश करें। १८. मित्रा माता और सुदर्शन पिता, प्रथमपुरी (साकेत नगरी), अमरनाथ जिनेश्वर, आम्रवृक्ष और रोहिणी नक्षत्र सदा तुम्हारा मंगलविधान करें। १९. मिथिला नगरी, कुम्भ राजा, रक्षिता माता, अश्विनी नक्षत्र, मल्लिनाथ जिन और जिसके नीचे ज्ञान हुआ था वह अशोक वृक्ष शीघ्र ही तुम्हारा शोक नष्ट करे। २० पद्मावती माता, कुशाग्रनगर, श्रवण नक्षत्र, चम्पक वृक्ष, सुमित्र पिता और

---

१. पुनातु। २. अश्वत्थः। ३. खिप्पं—प्रत्य०।

विजओ य मिहिल वप्पा, बउलदुमो अस्सिणी नमिजिणिन्दो। मयहाहिवई! तुज्झं, समागमं देन्तु धम्मस्स२१ ॥४७॥
सोरियपुरं तु एत्तो, समुद्दविजओ सिवा य उज्जेन्तो। चित्ता य रिट्ठनेमी, नरिन्द! तुह मङ्गलं देन्तु२२ ॥४८॥
वाणारसी विसाहा, पासो वम्मा य आससेणो य। अहिछत्ता बाहिरओ, तुह मङ्गलकारयाणि सया२३ ॥ ४९ ॥
सिद्धत्थो कुण्डपुरं, सरलो पियकारिणी य हत्थो य। भयवं वीरजिणिन्दो, देन्तु सया मङ्गलं तुज्झ२४ ॥५०॥
अट्ठावयम्मि उसभो, सिद्धो चम्पाएँ वासुपुज्जजिणो। पावाएँ वद्धमाणो, नेमी उज्जेन्तसिहरम्मि ॥ ५१ ॥
अवसेसा तित्थयरा, सम्मेए निव्वुया सिवं पत्ता। जो पढइ सुणइ पुरिसो, सो बोहिफलं समज्जेइ ॥ ५२ ॥

तीर्थकराणां राज्यर्द्धिः देहवर्णाश्च —

सन्ती कुन्थू य अरो, तित्थयरा चक्कवट्टिणो आसि। सेसा पुण जिणवसभा, हवन्ति सामन्नरायाणो ॥ ५३ ॥
चन्दाभो चन्दनिभो, बीओ पुण पुप्फदन्तजिणवसभो। कुसुमपियङ्गुसवण्णो, हवइ सुपासो विगयमोहो ॥ ५४ ॥
वरतरुणसालिवण्णो, पासो नागिन्दसंथुओ भयवं। पउमाभो पउमनिभो, वसुपुज्जो किंसुयसुवण्णो ॥ ५५ ॥
अञ्जणगिरिसरिसनिभो, हवइ य मुणिसुब्बओ तियसनाहो। बरहिणकण्ठावयवो, नेमिजिणो जायवाणन्दो ॥ ५६ ॥

मुनिसुव्रत जिनेन्द्र तुम्हारे पाप-मलका नाश करें। २१. हे मगधाधिपति! विजय पिता, मिथिला नगरी, वप्रा माता, बकुल वृक्ष, अश्विनी नक्षत्र और जिनेन्द्र नमिनाथ तुम्हें धर्मका समागम दें। २२. हे नरेन्द्र! शौरिपुर नगरी, समुद्रविजय पिता, शिवा माता, उज्जयन्त (गिरनार) पर्वत, चित्रा नक्षत्र और अरिष्टनेमि जिन तुम्हें मंगल प्रदान करें। २३. वाराणसी नगरी, विशाखा नक्षत्र, पार्श्वनाथ जिनेश्वर, वामा माता, अश्वसेन पिता और अहिच्छत्राका बाह्यभाग—ये तुम्हारे लिए सर्वदा मंगलकारी हों। २४. सिद्धार्थ पिता, कुण्डपुर नगर, सरल (शाल?) वृक्ष, प्रियकारिणी (त्रिशला) माता, हस्त नक्षत्र और वीर जिनेन्द्र तुम्हें सदा मंगल प्रदान करें। (२७-५०)

अष्टापद पर्वतपर ऋषभदेव, चम्पामें वासुपूज्यजिन, नेमिनाथ उज्जयन्त पर्वतके शिखरपर तथा वर्धमानस्वामी पावापुरीमें सिद्ध हुए। (५१) बाकीके तीर्थंकर सम्मेतशिखरपर मुक्त होकर मोक्षमें पहुँचे हैं। जो पुरुष इसे पढ़ता है और सुनता है वह सम्यक्त्वका फल प्राप्त करता है। (५२)

शान्तिनाथ, कुंथुनाथ और अरनाथ तीर्थंकर चक्रवर्ती थे। बाकीके जिनेश्वर सामान्य राजा थे। (५३) चन्द्रप्रभ और दूसरे पुष्पदन्त जिनेश्वर चन्द्रकी-सी कान्तिवाले थे। मोहका नाश करनेवाले सुपार्श्वजिन प्रियंगुके पुष्पके जैसे थे। (५४) नागेन्द्र द्वारा स्तुति किये गये पार्श्वनाथ भगवान् उत्तम और अपक्व (तरुण) शालिके समान वर्णवाले थे। पद्मप्रभ पद्मके जैसे वर्णके और वासुपूज्य किंशुकके जैसे वर्णके थे। (५५) देवोंके भी नाथ ऐसे मुनिसुव्रतस्वामी अंजनगिरिके जैसे वर्णवाले थे। यादवोंको आनन्द देनेवाले नेमिजिन मोरके कण्ठके भागके जैसे वर्णवाले थे। (५६) बाकीके तीर्थंकर तपाये हुए सोनेके जैसे वर्णवाले कहे गये हैं। मल्लिनाथ, अरिष्टनेमि, पार्श्वनाथ, महावीर स्वामी[1] और वासुपूज्य स्वामी—कुमारावस्थामें

१. भ. महावीरके विवाहका सर्वप्रथम उल्लेख प्रथम भद्रबाहुकृत 'कल्पसूत्र' में आता है उसके पहलेके किसी आगममें नहीं आता। भगवतीसूत्रमें जमालिकी कथा विस्तारसे आती है, पर वहाँ भी उसकी आठ पत्नियोंमें वर्धमान महावीरकी पुत्रीका न तो उल्लेख है और न जमालिकी माता वर्धमान महावीरकी बहन थी ऐसा कोई निर्देश है। स्थानांगसूत्रके पाँचवें स्थानके अन्तमें पाँच तीर्थंकर—वासुपूज्य, मल्लि, नेमि, पार्श्व और महावीरने कुमारवासमें रहकर दीक्षा ली थी और समवायांगके १९ वें अंगमें उन्नीस तीर्थंकरोंने अगारवासमें रहकर दीक्षा ली थी ऐसा उल्लेख है। इन दोनों उल्लेखोंको साथमें रखकर देखनेसे यही फलित होता है कि पूर्वोक्त पाँच बालब्रह्मचारी थे, जबकि अवशिष्ट उन्नीस विवाहित थे।

आचार्य हेमचन्द्र त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरितके वासुपूज्यचरितमें स्थानांगके, उपर्युक्त स्थानमें उल्लिखित पाँच जिनोंमेंसे श्री महावीर सिवायके चारको अविवाहित कहते हैं—

मल्लिर्नेमिः पार्श्व इति भाविनोऽपि त्रयो जिनाः। अकृतोद्वाह-साम्राज्याः प्रव्रजिष्यन्ति मुक्तये ॥ १०३ ॥

निद्धन्तकणयवण्णा, सेसा तित्थंकरा समक्खाया । मल्ली अरिट्ठनेमी, पासो वीरो य वसुपुज्जो ॥ ५७ ॥
एए कुमारसीहा, गेहाओ निग्गया जिणवरिन्दा । सेसा वि हु रायाणो, पुहई भोत्तूण निक्खन्ता ॥ ५८ ॥
एए [1]जिणिन्दचन्दा, सुर-नरमहिय-ऽच्चिया निययकालं । पत्ता महाभिसेयं, जम्मणसमए गिरिन्दम्मि ॥ ५९ ॥
संपत्ता कल्लाणं, परमपयं सासयं सिवं ठाणं । तिहुयणमङ्गलनिलया, देन्तु [2]गई जिणवरा सव्वे ॥ ६० ॥
आउपमाणं तह अन्तरं च तित्थयर-चक्कवट्टीणं । जो जस्स हवइ तित्थे, बलदेवो चक्कवट्टी वा ॥ ६१ ॥
तुज्झ पसाएण अहं, एयं इच्छामि जाणिउं भयवं ! । साहसु फुड-वियडत्थं, जह वत्तं कालसमयम्मि ॥ ६२ ॥
एवं च भणियमेत्ते, मगहनरिन्देण गोयमो ताहे । जलहरगम्भीरसरो, कहेइ सव्वं निरवसेसं ॥ ६३ ॥
जो वित्थरेण अत्थो, संखाएँ अवट्ठिओ अइमहन्तो । सो बुहयणेण एत्तो, गहिओ-संखेवओ सव्वो ॥ ६४ ॥

पल्योपमसागरोपमोत्सर्पिण्यादिकालस्वरूपम् —

जं जोयणवित्थिण्णं, ओगाढं जोयणं तु वालस्स । एगदिणजायगस्स उ, भरियं वालग्गकोडीणं ॥ ६५ ॥
वाससए वाससए, एक्केक्के अवहियम्मि जो कालो । कालेण तेण एवं, हवइ य पलिओवमं एक्कं ॥ ६६ ॥
दस कोडाकोडीओ, पल्लाणं सागरं हवइ एक्कं । दसकोडाकोडीओ, उदहीणऽवसप्पिणी हवइ ॥ ६७ ॥
उस्सप्पिणी वि एवं, सरिसा परियत्तदेसभावेणं । जह बहुलसुक्कपक्खे, ओसरइ पवड्ढई चन्दो ॥ ६८ ॥
छब्भेया उद्दिट्ठा, कालविभागस्स होन्ति नायव्वा । भरहेरवएसु सया, कुणन्ति परियट्टणं एए ॥ ६९ ॥

---

ही सिंह जैसे पराक्रमी ये जिनवरेन्द्र दीक्षित हुए थे। बाकीके राजा पृथ्वीका उपभोग करके निकले थे। (५७-८) देवों एवं मनुष्यों द्वारा स्तुत एवं पूजित तथा जिनेन्द्रोंमें चन्द्रके समान इन जिनेश्वरोंका जन्मके समय नियमतः मेरुपर्वतके ऊपर महाभिषेक हुआ था। (५९) दीक्षा, केवलज्ञान आदि कल्याणक भी इन्होंने प्राप्त किये थे तथा शाश्वत शिवस्थानरूप परमपद भी प्राप्त किया था। सब जिनवर तीनों लोकोंमें मंगलधाम जैसी मोक्षगति प्रदान करें। (६०)

हे भगवन् ! आपके अनुग्रहसे तीर्थंकर एवं चक्रवर्तीकी आयुका परिमाण तथा बीचका अन्तर, जिसके तीर्थमें जो बलदेव या चक्रवर्ती होता है—यह सब मैं जानना चाहता हूँ। अतः उस काल और समयमें जैसा हुआ वैसा आप स्फुट एवं विशद रूपसे कहें। (६१-६२)

मगधराजके ऐसा कहनेपर बादलके समान गम्भीर स्वरवाले गौतमने पूर्णरूपसे सब कुछ कहा कि जो अर्थ विस्तारमें संख्यासे भी बहुत बड़ा है अर्थात् जिसकी गणना नहीं की जा सकती उस सबको ज्ञानीजनोंने ग्रहण करके संक्षेपमें कहा है। (६३-६४) एक योजन लम्बा-चौड़ा और एक योजन गहरा गड्ढा हो और एक दिनके पैदा हुए बालकके बालके करोड़ों अग्रभागोंसे वह भरा जाय तथा सौ सौ सालके बाद एक एक बाल निकालनेपर जो समय उसके खाली करनेमें लगेगा वह एक पल्योपम होता है। (६५-६६) दस कोटाकोटि पल्योपमका एक सागरोपम होता है। दस कोटाकोटि सागरोपमकी एक अवसर्पिणी होती है। (६७) उत्सर्पिणी भी ऐसी ही होती है। कृष्णपक्ष एवं शुक्लपक्षमें चन्द्र जिस तरह घटता और बढ़ता है उसी तरह देश और भावके अनुसार ये उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी घटती-बढ़ती रहती है। (६८) इस कालविभागके छः भेद किये गये हैं, जो ज्ञातव्य हैं। भरत एवं ऐरवतमें ये परिवर्तन करते हैं। (६९) अतिसुषमाका काल चार कोटाकोटि

---

श्री वीरश्चरमश्चार्हन्नीषद्भोग्येन कर्मणा। कृतोद्वाहोऽकृतराज्यः प्रव्रजिष्यति सेत्स्यति ॥ १०४ ॥

परन्तु आगे जाने पर पार्श्वनाथचरित ( पर्व ९, सर्ग ३ ) में पार्श्वको विवाहित सूचित करते हैं। इस सर्गके २१० वें श्लोकका चरण है—'....उद्वाह प्रभावतीम् ।' सम्भवतः स्मरण न रहनेसे अथवा दूसरी कोई परम्परा सम्मुख रहनेसे ऐसा हुआ होगा।

१. जिणवरचंदा—प्रत्य०। २. गइं—प्रत्य०।

दोण्हं पि ताण जुज्झं, वट्टइ विवडन्तसत्थसंघायं । ताव य भुयपासाओ, विणिग्गओ मारुई सिग्घं ॥ ७४ ॥
हणुमन्त-अङ्गया ते, आरूढा वरविमाणसिहरेसु । लक्खण-बिभीसणा वि य, आसासेन्ती सयाणीयं ॥ ७५ ॥
एयन्तरम्मि पत्तो, बिभोसणो इन्दई समरकंखी । दट्ठूण तं कुमारो, इमाणि हियएण चिन्तेइ ॥ ७६ ॥
तायस्स य एयस्स य, को भेओ? जइ गविस्सए ताओ । न य मारिऊण पियरं, हवइ जसो निम्मलो लोए ॥ ७७ ॥
भामण्डल-सुग्गीवा, भुयङ्गपासेसु दारुणा बद्धा । मरिहिन्ति निच्छएणं, जुत्तं अवसप्पणं अम्हं ॥ ७८ ॥
परिचिन्तिऊण एवं, विणियत्ता ते रणाउ दो वि जणा । लच्छीहरेण दिट्ठा, रावणपुत्ता बलसमग्गा ॥ ७९ ॥
अह भाणिउं पवत्तो सोमित्ती सुणसु नाह! मह वयणं । भामण्डल-सुग्गीवा, बद्धा भीमेहि नागपासेहिं ॥ ८० ॥
रावणपुत्तेहि इमे, निज्जन्ता पेच्छ निययपुरिहुत्ता । एएहि विणा अम्हे, किं जिप्पइ दहमुहो को वि? ॥ ८१ ॥
पुण्णोदएण एत्तो, रामो सरिऊण लक्खणं भणइ । चिन्तेहि वरं सिग्घं, जो उवसग्गो तया लद्धो ॥ ८२ ॥
सरिऊण लक्खणेणं, तत्थ महालोयणो सुरो सहसा । अवहिविसएण नाउं, रामसयासं समल्लीणो ॥ ८३ ॥
पउमस्स देइ तुट्ठो, नामेणं सीहवाहिणी विज्जं । गरुडा परियणसहिया, पणामिया लच्छिनिलयस्स ॥ ८४ ॥
दोण्णि य रहे पयच्छइ, दिव्वामलपहरणपरिपुण्णे । अग्गेय-वारुणाइं, अन्नाणि य सुरवरत्थाणि ॥ ८५ ॥
नामेण विज्जुवयणं, देइ गयं लक्खणस्स सुरपवरो । दिव्वं हलं च मुसलं, पउमस्स वि तं पणामेइ ॥ ८६ ॥
संपत्ता महिमाणं, परमं दसरहसुया सुकयपुण्णा । देवो वि पीइपमुहो, कमेण निययं गओ ठाणं ॥ ८७ ॥

परभवसुकएणं होन्ति वीरा मणुस्सा, बहुरयणसमिद्धा भोगभागी सुरूवा ।
अरिभडनियरोहे तत्थ पावन्ति कित्ती, विमलधवलचित्ता जे हु कुव्वन्ति धम्मं ॥ ८८ ॥

॥ इय पउमचरिए विज्जासन्निहाणं नाम एगूणसट्ठं पव्वं समत्तं ॥

---

दोनोंमें होता रहा तबतक तो हनुमान नागपाशसे शीघ्र ही मुक्त हो गया। (७४) वे हनुमान और अंगद उत्तम विमानोंके शिखर पर आरूढ़ हुए। लक्ष्मण और विभीषण भी अपनी सेनाको आश्वासन देने लगे। (७५) उस समय विभीषण युद्धाकांक्षी इन्द्रजितके पास आ पहुँचा। उसे देखकर कुमार मनमें ऐसा सोचने लगा। (७६) यदि देखा जाय तो पिता और इनमें क्या भेद है? पिताको मारनेसे विमल यश संसारमें नहीं फैलता। (७७) भामण्डल और सुग्रीव भुजंगपाशोंमें भयंकर रूपसे बाँधे गये हैं। वे अवश्य ही मर जायेंगे। अब हमारा यहाँसे चला जाना ही उपयुक्त है। (७८) ऐसा सोचकर वे दोनों जन युद्धमेंसे लौटे। लक्ष्मणने सेनासे युक्त रावणके पुत्रों को देखा। (७९) तब लक्ष्मण कहने लगा कि, हे नाथ! मेरा कहना आप सुनें। भामण्डल और सुग्रीव भयंकर नागपाशोंसे बाँधे गये हैं। (८०) रावणके पुत्रोंद्वारा अपनी नगरीकी ओर लिये जाते हैं इन्हें आप देखें। इनके बिना हममेंसे कोई भी रावणको क्या जीत सकता है? (८१) तब पुण्योदयसे रामने याद करके लक्ष्मणसे कहा कि उपसर्गके समय जो वर प्राप्त किया था उसे तुम शीघ्र स्मरण करो। (८२) लक्ष्मणके याद करनेपर अवधिज्ञानसे जानकर महालोचन देव सहसा रामके पास आया। (८३) तुष्ट हो उसने रामको सिंहवाहिनी विद्या दी और लक्ष्मणको परिजन सहित गरुड़ा विद्या दी। (८४) उसने दोनोंको दिव्य एवं विमल प्रहरणोंसे परिपूर्ण रथ प्रदान किये तथा आग्नेय, वारुण एवं दूसरे भी दिव्यास्त्र दिये। (८५) उस उत्तम देवने लक्ष्मणको विद्युद्वदन नामकी गदा दी तथा दिव्य हल एवं मुसल रामको दिये। (८६) सुकृतसे पूर्ण दशरथपुत्र राम और लक्ष्मण अत्यंत माहात्म्यको प्राप्त हुए। प्रीतियुक्त देव भी बादमें अपने स्थान पर चला गया। (८७) परभवके पुण्यसे मनुष्य वीर, बहुत रत्नोंसे समृद्ध, भोगोंसे युक्त तथा सुरूप होते हैं। विमल एवं धवल चित्तवाले जो पुरुष धर्म करते हैं वे शत्रु-सुभटोंके समूहके बीच भी यश प्राप्त करते हैं। (८८)

॥ पद्मचरितमें विद्या-सन्निधान नामका उनसठवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥